## अंग्रेजी संस्करण

सन् १९१५ में सर्वप्रथम प्रकाशित तथा सन् १९१८, १९२०, १९२२, १९२४, १९२६, १९२७ में पुनर्मुद्रित। द्वितीय संस्करण १९२८; पुनर्मुद्रित १९३०, १९३२, १९४०, १९४२ तथा १९४५। सन् १९४७ में संशोधन सहित प्रकाशित तथा १९५० में पुनर्मुद्रित।

प्रथम हिन्दी संस्करण, १९५८

ज्योफ्रे म्बरलीज, आक्सफ़ोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस, लन्दन द्वारा प्रकाशित सर अर्नेस्ट बार्कर की प्रसिद्ध पुस्तक Political Thought in England, 1848 to 1914, का श्री महेन्द्र प्रकाश अग्रवाल, एम० ए० द्वारा किया गया हिन्दी रूपान्तर।

प्रकाशक—किताब महल, इलाहाबाद
मुद्रक—हिन्दी प्रेस, इलाहाबाद

# दो शब्द

प्रस्तुत पुस्तक सर अर्नेस्ट बार्कर की प्रसिद्ध पुस्तक 'पॉलिटिकल थॉट इन इंग्लैंड, १८४८ टु १६१४' का हिन्दी रूपांतर है। जिन लोगों ने मूल पुस्तक को पढ़ा है वे इस बात से सहमत होंगे कि अनुवादक का कार्य सरल नहीं था। अंग्रेज़ी भाषा के पारिभाषिक शब्दों के हिन्दी पर्यायवाची शब्दों की कोई सर्वसम्मत सूची नहीं है, इस कारण प्रत्येक लेखक जो शब्द उचित समझता है वही प्रयुक्त कर देता है। कुछ ऐसे शब्द भी प्रचलित हो गये हैं जो भाव अथवा अर्थ की दृष्टि से ठीक नहीं कहे जा सकते। अधिकांशतः इस पुस्तक में ऐसे शब्दों का प्रयोग नहीं किया गया है। परन्तु राजदर्शन-सम्बन्धी हिन्दी पुस्तकों में अधिकाधिक प्रयुक्त किये जानेवाले कुछेक शब्दों को उनके बिल्कुल ठीक न होने पर भी उनके अत्यधिक प्रचलित हो जाने के कारण ही स्वीकार करना पड़ा है। अंग्रेज़ी शब्द 'आइडियलिज़्म' (Idealism) के लिए इस पुस्तक में प्रयुक्त शब्द 'आदर्शवाद' एक ऐसा ही शब्द है। पाठकों, विशेषतः विद्यार्थियों, को कठिनाई से बचाने के लिए ही ऐसे शब्दों का प्रयोग किया गया है।

अनुवाद-कार्य में मुझे कुछ लोगों से अत्यन्त महत्वपूर्ण सहायता मिली है। प्रयाग विश्वविद्यालय के राजनीति विभाग के प्राध्यापक श्री अंबा दत्त जी पंत तथा श्री मोहनलाल जी ने समय-समय पर मुझे अपने बहुमूल्य परामर्श से लाभ उठाने का अवसर देकर, उपकृत किया है। उनके प्रति मैं अत्यन्त आभारी हूँ। मेरे मित्र श्री शंकरलाल अग्रवाल ने अनुवाद-कार्य में पग-पग पर मेरी सहायता की है। वस्तुतः उनके सहयोग के बिना यह कार्य कभी पूरा भी हो पाता यह संदिग्ध है। इसके लिए मैं उनका सदैव कृतज्ञ रहूँगा।

—अनुवादक

# चतुर्दश संस्करण की प्रस्तावना

अंत के कुछ पृष्ठों में थोड़े से परिवर्तनों के साथ यह पुस्तक का मौलिक रूप, जैसा कि वह १९१४–१८ के युद्ध के प्रारम्भिक काल में प्रकाशित हुआ था, का ही एक पुनर्मुद्रित संस्करण है। पुस्तक को सम-सामयिक बनाने या लेखक के उस काल के, जब राजनीति आंतरिक राजनीति होती थी तथा शान्ति जीवन का स्वाभाविक रूप प्रतीत होती थी और जो आज के युग से नितान्त भिन्न दिखाई देता था, निष्कर्षों में परिवर्तन करने का प्रयत्न नहीं किया गया है। इस पुस्तक के लिखे जाने के समय से एक तीस वर्षीय युद्ध के कारण, जिसके १० वर्ष खुले युद्ध में बीते और २० वर्ष शीत-युद्ध में, आकाश में काले बादल मँडराने लगे। फिर भी यदि यह पुस्तक और इसका लेखक जीवित रहे तो कभी न कभी संशोधन की आवश्यकता तो पड़ेगी ही। परन्तु संशोधन-कार्य तब तक स्थगित करना पड़ेगा जब तक हम किसी ऐसी स्थिति में न पहुँच जायँ जहाँ से उस अंधकार की पृष्ठभूमि में जिससे हम गुजर चुके हैं, अतीत पर दृष्टिपात किया जा सके और उस तूफान के पूर्व-काल की विचारधारा का यथार्थ महत्व समझा जा सके।

फिर भी तब तक इंग्लैंड के राजदर्शन के उस काल का अभिलेख (इस काल के अंत में संग्रहीत किये गये तथा उसके प्रचलित विचारों तथा शब्दों में व्यक्त) जो सन् १८४८ से १९१४ तक रहा, कुछ महत्व का हो सकता है। जब यह तूफान आया उस समय हम क्या सोचते थे, यह याद रखना एक रोचक बात है; और इस काल का दृष्टिकोण जो इसके ठीक अन्त में लिया गया है, उस दृष्टिकोण से जो *sub specie hodierni diei* लिया जाय भिन्न हो सकता है—संभवतः कुछ ऐतिहासिक महत्व का है। कुछ भी हो पाठक, जिसे लेखक से जब उसने यह पुस्तक लिखी थी पूरी एक पीढ़ी का अधिक अनुभव प्राप्त है, यह निर्णय कर सकेगा कि लेखक ने इस तीस वर्षीय युद्ध के आरम्भ-काल में इंग्लैंड के राज-दर्शन में प्रचलित प्रवृत्तियों तथा उसकी भावी संभावनाओं के विषय में कितनी विवेकपूर्ण बातें कही हैं और कहाँ तक बिना सोचे समझे लिखा है।

१७, क्रैम्बर रोड,
कैम्ब्रिज
अप्रैल, १९०६

अर्नेस्ट बार्कर

# विषय-सूची

अध्याय १

# परिचय

अठारह सौ अड़तालीस उन्नीसवीं शताब्दी का आश्चर्यजनक घटनाओं से पूर्ण वर्ष था। एक पूरा महाद्वीप नवीन राष्ट्रीयताओं और नव संविधानों के जन्म का कष्ट अनुभव कर रहा था। यद्यपि इंग्लैंड में वह घटनापूर्ण वर्ष तुलनात्मक दृष्टि से अधिक शांतिपूर्ण रहा, तो भी वह उत्तेजनापूर्ण तो था ही। लन्दन में 'राष्ट्रीय कर्मशालाओं' ( National Workshops ) की स्थापना नहीं हुई और अंग्रेज़ श्रमिकों ने 'काम के अधिकार' का कोई दावा नहीं किया; परंतु इसी वर्ष मिल की पुस्तक 'प्रिंसिपिल्स ऑफ पोलिटिकल इकॉनॉमी' प्रकाश में आई और व्यक्तिवाद के पैगम्बर को उत्पादन और वितरण के नियमों में भेद निर्धारित करते हुए पाया गया जिसने समाजवाद के प्रवेश के लिए द्वार खोल दिया। चार्टिस्ट आंदोलन का निष्फल अंत अवश्य हुआ, परंतु क्रिश्चियन समाजवादियों ने एक सहकारी आंदोलन की नींव रखने का प्रयास किया और सन् १८५० में किंग्सले ने अपनी पुस्तक 'एल्टन लॉक' ( Alton Locke ) प्रकाशित की। अंग्रेजी कला के क्षेत्र में एक नवीन सम्प्रदाय प्रकाश में आया। जहाँ इस समय थैकरे अपनी पुस्तक 'वेनिटी फ़ेयर ( Vanity Fair ) समाप्त कर रहा था, और मैकॉले अपनी 'हिस्ट्री ऑफ़ इंग्लैंड' के प्रथम दो भाग प्रकाशित कर रहा था, वहाँ हॉल्मन हंट, रोज़ेटी और मिलाइस के द्वारा एक भ्रातृमंडल का निर्माण किया जा रहा था और इसी समय कला के क्षेत्र में रैफ़ेलपूर्व आन्दोलन ( pre-Raphelite Movement) का जन्म हो रहा था। दस वर्ष बाद सन् १८५८ में प्राकृतिक चयन के सिद्धांत की घोषणा की गई और जनसाधारण के मस्तिष्क में पहले से ही उठने वाले विचारों के उफान में सशक्त ख़मीर मिला दिया गया।

मनुष्य तथ्यों की अधिक वैज्ञानिक व्याख्या तथा सामाजिक जीवन के दोषों के उपचार के एक अधिक वैज्ञानिक प्रयत्न की आवश्यकता अनुभव करने लगे। पिछले कुछ दशकों में संसार ने दो क्रांतियाँ देखीं थीं—सन् १७८९ में फ्रांस में प्रारंभ होनेवाली राजनीतिक क्रांति तथा सन् १७६० में इंग्लैंड में आरंभ होने वाली औद्योगिक क्रांति। इनमें से एक के परिणामों का संचयन अभी भी शेष था तथा दूसरी के अदृष्ट परिणामों का अभी भी सामना जाना था। एक ओर चार्टिस्टों की राजनीतिक माँगों का कोई उचित उत्तर देना आवश्यक हो गया और राजनीतिज्ञों को यह निश्चय करना पड़ा कि किन उपायो से सामान्य इच्छा ( Volunte' generale ) की संप्रभुता के फ्रांसीसी सिद्धांत को इंग्लैंड की संसदीय व्यवस्था तथा निर्वाचन-यंत्र में संयोजित किया जाय। दूसरी ओर 'इंग्लैंड की दशा' ( Condition of England ) की भारी समस्या, जो प्रथम समस्या से भी अधिक कठोर और दुःसाध्य थी, अस्पष्ट रूप में सामने आई। अपनी प्रतिभाशालिनी दृष्टि से डिज़राइली ने इस समस्या को पहले ही अनुभव कर लिया था और अपनी पुस्तक 'सिबिल' में उसका वर्णन भी कर दिया था एवं शैफ्ट्सबरी ने एक मानवप्रेमी जैसी उदारता के साथ उसको हल करने के लिए प्रयत्न करना भी आरंभ कर दिया था। इस समस्या की अंशतः एक उलझन के रूप में और अंशतः व मुख्यतः उसे एक सहायता तथा हल करने के मार्ग के रूप में श्रमिक संघों की एक नवीन शक्ति प्रकाश में आई थी जो कि अब लगभग बीस वर्ष या कुछ अधिक समय से फ्रांसिस प्लेस के प्रयत्नों के द्वारा 'संवास विधियों' ( Combination Laws ) के बन्धनों से मुक्त हो चुकी थी। इसी काल में अंग्रेजी चर्च में सन् १८३३ से, ऑक्सफ़ोर्ड आन्दोलन के प्रभाव के अधीन, अपने सामूहिक जीवन के प्रति एक नवीन भाव जाग्रत हो गया था; और अपने संगठन के, अपने सदस्यों के प्रति कर्तव्यों के बारे में सचेत अनुरक्त धर्माधिकारी उन सामाजिक कार्यों की ओर ध्यान देने लगे थे जो कि इंग्लैंड में सदैव से ही 'हाई चर्च' दल के कार्य की विशेषता रहे हैं।

वह सर्वसम्मत सामयिक विचारधारा जिसे इन नई समस्याओं और प्रवृत्तियों का सामना करना पड़ा, एडम स्मिथ तथा जेरेमी बेन्थम के द्वारा प्रतिपादित

विचारधारा थी। एक ऐसे समय पर निर्धारित जब 'योरोपीय नीति' (Policy of Europe) व्यापार की धाराओं को बाधित कर रही थी और जब कि सामंतवादी व्यवस्था के अवशेष विधियों पर भार बने थे तथा योरोपीय शासनों को 'कुटिल हितों' से पूर्ण किये हुए थे, यह विचारधारा वैयक्तिक क्रियात्मकता के स्वतंत्र कार्यकरण को रोकने वाली प्रत्येक वस्तु के लिए नाशक द्रव का कार्य करती रही थी। परतु समय बदल गया था और समय के साथ यह विचारधारा भी बदल गई थी। इसने आर्थिक और राजनीतिक स्वतंत्रता के नाम पर शासनिक हस्तक्षेप की निंदा की थी और इसने शासनिक हस्तक्षेप की निंदा उस समय भी जारी रखी थी जब इस निंदा से केवल समाज का उत्पीड़न करने वालों का ही हित हो सकता था। उत्पादक और व्यापारी की स्वतंत्रता तथा श्रमिक की स्वतंत्रता आवश्यक रूप से एक बात नहीं थीं। अधिकांशतः यथार्थ में इसका बिल्कुल उल्टा ही होता था; और सामाजिक प्रगति को एक सामाजिक विचारधारा के द्वारा बाधित होने से रोकने के लिए यदि मानवीय क्रिया के एक पूर्णतः नवीन दर्शन की नहीं तो कम से कम पूर्व दर्शन के संशोधन की अत्यंत आवश्यकता तो थी ही। कुछ संशोधन, जो अंशतः जानबूझकर प्रस्तुत किया गया था और अंशतः अनजाने में, उन्नीसवीं शताब्दी के सर्वश्रेष्ठ विचारकों तथा सर्वाधिक उदार स्वभाव वाले व्यक्तियों में से एक, जान स्टुअर्ट मिल, की रचनाओं में देखने में आया। अपने निबंध 'ऑन लिबर्टी' में उसने स्वतंत्रता की धारणा की एक अधिक गम्भीर तथा अपेक्षाकृत अधिक आध्यात्मिक व्याख्या प्रस्तुत की। स्वतंत्रता की इस धारणा से ऊपर उठकर कि वह प्रत्येक व्यक्ति के द्वारा अपने भौतिक हित की खोज और उसकी प्राप्ति के प्रयत्न के लिए आवश्यक क्रिया की वाह्य स्वतंत्रता है, मिल स्वतंत्रता की इस धारणा पर पहुँचता है कि वह समृद्ध, संतुलित और विकसित समाज के लिए अनन्य रूप से आवश्यक आध्यात्मिक मौलिकता का स्वतंत्र कार्यकरण है जिसका परिणाम वैयक्तिक शक्ति और बहुरूपी विभिन्नता होता है। इसी प्रकार उसने अपने निबंध 'ऑन रिप्रेजेंटेटिव गवर्नमेंट' में बेन्थम के द्वारा जनतंत्र के समर्थन में दिये गये तर्कों को एक आध्यात्मिक रूप दिया। लोक-स्वशासन को जनता की उच्च वर्गों के 'कुटिल हितों' की कीमत पर

अपने स्वार्थी हित साधन करने की स्वतंत्रता मानने के बजाय उसने प्रातिनिधिक संस्थाओं को व्यक्ति के मस्तिष्क तथा चरित्र की शक्ति की वह आवश्यक दशा माना जिसका कि सब प्रकार से विकास किया जाना आवश्यक है और जो कि इस प्रकार तभी विकसित हो सकती है जब व्यक्ति के विचारों और इच्छाओं का क्षेत्र इतना बढ़ा दिया जाय कि वह सम्पूर्ण समाज के व्यापारो को घेर ले। उसके दर्शन मे श्रमिक संघों के लिए—जो कि स्वतन्त्रता के लिए अवसर देने वाले इच्छाजात संवासों का एक रूप हैं—स्थान प्राप्त हुआ; यहाँ तक कि उसने वितरण के नियमो पर सामाजिक नियमन की संभावना को भी स्वीकार किया। परंतु इतनी छूट दे देने पर भी यह बात सत्य बनी रहती है कि मिल एक थोथी स्वतंत्रता और एक काल्पनिक व्यक्ति का पैग़म्बर ही था। उसके पास अधिकारो का कोई स्पष्ट दर्शन, जिसके द्वारा ही अनन्य रूप से स्वतंत्रता की धारणा को कोई यथार्थ अर्थ प्राप्त होता है, नहीं था। उसे समाज के उस पूर्ण स्वरूप की कोई स्पष्ट कल्पना नहीं थी जिसका ज्ञान प्राप्त कर नेले से "राज्य" और व्यक्ति" के बीच का मिथ्या विरोधाभास लुप्त हो जाता है।

आवश्यकता एक नवीन दर्शन की थी, न कि बेन्थम के पुराने आधार-तत्त्वो के संशोधन की; और वह दर्शन आदर्शवादी सम्प्रदाय ने प्रस्तुत किया जिसका ग्रीन महानतम् प्रतिनिधि है। इस सम्प्रदाय ने कॉट और हीगल से और अंतिम रूप में यूनानी नगर-राज्यों के दर्शन से प्रेरणा ग्रहण की। व्यक्ति तथा समुदाय के जीवन का महत्त्वपूर्ण सम्बध जिसके द्वारा ही व्यक्ति को, क्योंकि यही उसे पूर्ण नैतिक विकास की शक्ति प्रदान करता है, महत्त्व प्राप्त होता है; व्यक्ति की समुदाय की सदस्यता पर अपने समस्त अधिकारो और अपनी समस्त स्वतंत्रताओ के लिए आश्रयता; तथा समुदाय का व्यक्ति के सम्पूर्ण अधिकारों (दूसरे शब्दों में उसके, और अंततः अपने, पूर्ण नैतिक विकास के लिए आवश्यक दशाओं) की प्रत्याभूति करने का सहसम्बंधित कर्त्तव्य—ये नवीन दर्शन के आधारतत्त्व थे। यह दर्शन सामाजिक प्रगति की नवीन आवश्यकताओं की पूर्ति कर सकता था क्योंकि यह एक ऐसी काल्पनिक वैयक्तिक स्वतन्त्रता की, जो कि बहुसंख्यक भाग की वास्तविक स्वतंत्रता की नाशक सिद्ध हो रही थी, साधना करने से इन्कार करत था और सम्पूर्ण समुदाय की नैतिक भलाई

और उन्नति को प्राथमिकता देता था, तथा सदस्यों के द्वारा अपनी भलाई और उन्नति को समुदाय के माध्यम से प्राप्त करने में विश्वास रखता था। यह विचारों की क्रांति थी, अथवा क्रांति प्रतीत होती थी। एक ऐसे केन्द्रस्थ व्यक्ति से जिसके लिए समस्त सामाजिक व्यवस्था समायोजित की जाय, अपना दर्शन आरम्भ करने के बजाय आदर्शवादी एक ऐसी केन्द्रीय सामाजिक व्यवस्था से आरंभ करता है जिसमें व्यक्ति को अपना निश्चित कर्त्तव्यक्षेत्र ढूँढ निकालना आवश्यक है। परन्तु यह क्रांति एक पुनर्प्रतिष्ठा मात्र है और जिस वस्तु की पुर्नप्रतिष्ठा की गई है वह प्लेटो की 'रिपब्लिक' है।

राजदर्शन अपने आप ही अथवा अपनी नवीन राजनीतिक धारणाओं की प्राप्तियों या पुरानी धारणाओं के पुनर्लेखन से ही प्रगति नहीं करता है; यह अन्य विषयों के अध्ययन से उपलब्ध एवं अनुदायों के द्वारा भी प्रगति करता है जो इसकी पद्धति के मार्गदर्शन के लिये दृष्टांत प्रस्तुत करते हैं अथवा इसके क्षेत्र में वृद्धि करते हैं। राजदर्शन अपने आप में तथा अन्य अध्ययनों से पृथक् रूप में जरूरी तौर पर एक आचारिक (ethical) अध्ययन है, जो राज्य को एक नैतिक समाज मानता है और उन उपायों पर विचार करता है जिनके द्वारा वह अपना चरम नैतिक उद्देश्य प्राप्त करने का प्रयत्न करता है। यह मान कर कि समस्त मानवीय संस्थानों का तथा एतदर्थ राज्य का जो कि इन में से महानतम संस्थानों में है, एक नैतिक आदर्श होता है, राजदर्शन राज्य की आचार-शास्त्र की दृष्टि से व्याख्या करता है तथा उसका मनुष्य के नैतिक गठन और विकास से सम्बन्ध निर्धारित करने का प्रयत्न करता है। परन्तु अन्य अध्ययन इसकी पद्धति को प्रभावित कर सकते हैं अथवा इसके क्षेत्र को विस्तृत कर सकते हैं। उदाहरणार्थ, गणित 'सामाजिक विज्ञान' के लिये एक ऐसी पद्धति सुझा सकता है जिस प्रकार कि उसने कॉम्टे को सुझाया था, जो कि उसे नियमों के बारे में उतना ही सचेत बना दे तथा भविष्यवाणी करने में उतना ही समर्थ बना दे' जितना कि कोई भौतिक विज्ञान होता है। इतिहास एक ऐतिहासिक पद्धति सुझा सकता है जो कि अन्वेषण को सामाजिक संस्थानों की उत्पत्ति की ओर प्रवृत्त कर देगा और जो कि उनके जीवन और कार्यों के बारे में अभिलिखित तथ्यों से उनके अस्तित्व के कारण की व्याख्या करने का

प्रयत्न करेगा। उन अध्ययनों का और भी अधिक महत्व है जो कि सामाजिक दर्शन की विषय वस्तु को बढ़ाते हैं। ये अध्ययन आवश्यक रूप से मनुष्य के, और विशेष रूप से मनुष्य के किसी सामाजिक पक्ष के जिसमें वह अपने साथियों से सम्बन्धित होता है, अध्ययन हैं। गत साठ वर्षों में ऐसे दो अध्ययनों ने जो कि, कम से कम अपनी उत्पत्ति में, अंग्रेजी विशेषता लिये हुये हैं, इंग्लैंड में राजदर्शन को प्रभावित किया है। ये अध्ययन जीव-विज्ञान और राजनीतिक अर्थशास्त्र (Political Economy) हैं। एक तीसरे अध्ययन ने भी, जिसका कि मुख्य प्रेरणा स्रोत जर्मनी है, परन्तु जिसमें स्वदेशी तत्वों को भी पाया जा सकता है, इंग्लैंड के राजदर्शन को प्रभावित किया है। यह न्याय शास्त्र (Jurisprudence) का अध्ययन है। मनोविज्ञान, विशेष रूप से उसका सामाजिक पक्ष, एक और अध्ययन है जिसे कि प्रथम फ्रांस में, तत्पश्चात् अमेरिका में, और पिछले वर्षों में इग्लैंड में भी, सामाजिक क्रियाओं के स्पष्टीकरण और निर्वचन के लिये अधिकाधिक प्रयुक्त किया गया है। अंततः ऐतिहासिक अध्ययनों ने, चाहे वह, जैसा कि इतिहास लेखकों के द्वारा किया गया है, सभ्यता के विकास की ओर निर्देशित रहे हों और चाहे वह, जैसा कि नृवंश शास्त्री (anthropologists) प्रायः करते हैं, सभ्यता के पूर्व के समयों और स्थानों की ओर मोड़ दिये गये हों, न केवल एक नवीन पद्धति सुझाई है, वरन् सामाजिक दर्शन के अध्ययन के लिए नवीन सामग्री उपलब्ध की है। जीव-विज्ञान, राजनीतिक अर्थशास्त्र, न्यायशास्त्र, मनोविज्ञान, इतिहास ये सभी वे अध्ययन हैं जिनकी क्षेत्र यद्यपि मुख्य सामाजिक दर्शन से भिन्न है, परन्तु जिनका विषय-वस्तु सामाजिक दर्शन की विशिष्ट विषय-वस्तु से सम्बन्धित है तथा उसे प्रभावित करती है। मनुष्य का नैतिक स्वभाव किसी वायुशून्य स्थान में बन्द नहीं है; उसका भौतिक ढाँचे और आर्थिक प्रेरणा, वैधानिक व्यवस्था, सामाजिक प्रवृत्ति, ऐतिहासिक या प्रागैतिहासिक संस्थानों से घनिष्ठ और सावयवी सम्बन्ध है। ऐसे सम्बन्धों पर सामाजिक दर्शन के द्वारा विचार किया जाना आवश्यक है। जिस बात को य स्वीकार नहीं कर सकता वह यह है कि ऐसा कोई अध्ययन जो इन दूसरे विषयों पर विचार करता है अनन्य रूप से या प्राथमिक रूप से ही समाज के कारण और उसके महत्व को स्पष्ट कर सकता है। वे चरम

नैतिक तत्व पर विशेष प्रकाश डाल सकते हैं परन्तु अपने आप में वे आवश्यक रूप से एकपक्षीय हैं और इसी कारण गलत दिशा दिखाने वाले मार्गदर्शक हैं। वे हमें राज्य का मनुष्य की नैतिक इच्छा के परिणाम और अंग के रूप में अध्ययन करने के प्राथमिक कर्त्तव्य से मुक्त नहीं कर सकते।

यह स्वाभाविक ही था कि इंग्लैंड का सर्वाधिक विशिष्ट अध्ययन, राजनीतिक अर्थशास्त्र (Political Economy) जो कि राजनीतिक चिन्तन से सर्वाधिक घनिष्ट रूप से सम्बन्धित है उसे सर्वाधिक गहन रूप से प्रभावित करती। ऐसा प्रभाव दो विरोधी दशाओं में कार्यशील रहा है। एक ओर एडम स्मिथ और रिकार्डो का शास्त्रीय राजनीतिक-अर्थशास्त्र यद्भाव्यं नीति को एक राजनोतिक मताग्रह (dogma) का रूप देने के लिए प्रयत्नशील रहा है। दूसरी ओर राजनीतिक अर्थशास्त्र की नवीनतम व्याख्याओं ने मुख्यत: जिनका स्रोत जर्मनी रहा है—चाहे वह लिस्ट (List) का राष्ट्रीय संरक्षणवाद हो और चाहे मार्क्स का अन्तर्राष्ट्रीय समाजवाद—राज्य के निरन्तर अधिकाधिक हस्तक्षेप का मार्ग प्रशस्त किया है। जीव-विज्ञान के बारे में भी यह बात बहुत सही प्रतीत होगी। यह एक ऐसा अध्ययन है जिसे अंग्रेज विचारकों ने बहुत समृद्ध बनाया है; यह एक ऐसा अध्ययन है जो चाहे तो उन सादृश्यों के द्वारा जो इसने उपलब्ध किये हैं—यथा, भौतिक सावयव का सादृश्य अथवा उन नवीन तथ्यों के द्वारा जो यह प्रस्तुत करता है—यथा जीवन के लिये संघर्ष तथा योग्यतम के ही जीवित रहने का तथ्य, यह राजनीतिक चिन्तन पर पर्याप्त प्रभाव डालता है। राजनीतिक-अर्थशास्त्र के समान ही इसका प्रभाव भी दो विरोधी दशाओं में कार्यशील रहा है। एक ओर हर्बर्ट स्पेन्सर ने एक सामाजिक सावयव की धारणा रखते हुए भी बहुत कुछ असंगत रूप में उस धारणा को 'व्यक्ति बनाम राज्य' के विरोध में विलय कर दिया और व्यक्ति के लिए अधिकतम स्वतंत्रता का दावा किया। दूसरी ओर बाद के जीवशास्त्री गुणों और दोषों के आनुवंशिक संचरण (hereditary transmission) की धारणा से प्रभावित होकर प्राकृतिक चयन में राज्य की सहायता प्राप्त करने, तथा नरोत्पत्ति शास्त्र (Eugenics) को उसी प्रकार राज्य राजनीतिक नियंत्रण के अधीन लाने को तत्पर प्रतीत होते है जिस प्रकार समाजवादी अर्थशास्त्र को।

न्यायशास्त्र और राजदर्शन ( Political Theory ) का सम्बंध घनिष्ट और स्पष्ट है। यदि एक को विषय-वस्तु न्याय है और दूसरे की नैतिकता—यदि एक उन वाह्य नियमों पर प्रकाश डालता है जो एक व्यवस्थित समुदाय में कायकलापों का निर्देशन करते हैं, तो दूसरा उन विचारों पर जो उन नियमों की पृष्ठभूमि में होते हैं और उस आदर्श पर जो व्यवस्था का आधार होता है—तो दोनों ही समुदायों में रहने वाले मनुष्यों के पारस्परिक सम्बंधों पर विचार करते हैं। सचमुच कई शताब्दियों तक जहाँ सामाजिक अनुबंध का सिद्धान्त विद्यालयों में छाया रहा, राजदर्शन पर न्यायशास्त्र की धारणाएँ तथा पदावली छाई रही। और न सन् १८४८ से इंग्लैंड में यह पुराना नाता पूरी तरह टूट ही गया है। मेन ने सेवाइनी की विधि की एक अनवरत् ऐतिहासिक विकास की धारणा को जनप्रिय बनाया और इस धारणा को प्राचीन प्राकृतिक अधिकारों के सिद्धान्त को नष्ट करने के लिए प्रयुक्त किया; और अंततः उसकी ऐतिहासिक भावना ने उसे उस अनुदार प्रकृति की ओर अग्रसर किया जिसने सेवाइनी से जर्मन विधि के संहिताकरण की योजना का विरोध कराया था और जिसके प्रभाव में स्वयं मेन ने अपनी 'पापुलर गवर्नमेंट' में प्रजातंत्र के प्रति उदासीन तथा आलोचनापूर्ण दृष्टिकोण अपनाया था। सचमुच विधि हममें से बहुतों को हर समय एक अनुदार प्रभाव प्रतीत हो सकती है; फिर भी यह विधि ही थी जिसने सामाजिक अनुबंध के अतिवादी सिद्धांत को जन्म दिया और यह मेटलैण्ड द्वारा निर्वचित विधि ही है जिसने पिछले अनेक वर्षों से राजदर्शन के अन्तर्विषय में नवीन और अतिवादी विचारों को सम्मिलित किया है। गियरके ( Gierke ) का अनुसरण करते हुए मेटलैण्ड ने राज्य के अन्तर्गत आने वाले संसृष्ट (corporate) निकायों के वास्तविक व्यक्तित्व, स्वाभाविक उद्भव तथा जन्मजात अधिकारों का समर्थन किया है; और इस प्रकार उसने श्रमिक संघों, गिरजों और अन्य ऐसे संगठित निकायों के, जो राज्य की व्यवस्था के अन्दर रहते हैं, दावों के अनुकूल विचार-रेखाओं को सुझाया है। इसी काल में डाइसी (Dicey) ने, जिसने हमारे लिए हमारे संविधान के वैधानिक अर्थ की व्याख्या की है और उन विचारधाराओं की खोज की है जिन्होंने हमारी हाल की विधियों की दिशा

निर्धारित करने में सहायता की है, एक अधिक विशिष्ट अंग्रेजी परम्परा का प्रतिनिधित्व किया है।

यदि विधि प्रातीतिक मस्तिष्क का अध्ययन है—उस मस्तिष्क का जो साकार है और वाह्य नियमों और स्वीकृतियों में मूर्तिमान है—तो मनोविज्ञान मस्तिष्क की उन आन्तरिक प्रक्रियाओं का अध्ययन करने की चेष्टा करता है जो विधि तथा समस्त सामाजिक व्यवहार की पृष्ठभूमि होती हैं। इन प्रक्रियाओं का 'अनुकरण' और 'सामाजिक तर्कशास्त्र' शीर्षकों के अन्तर्गत अध्ययन विशेष रूप से टार्डे जैसे फ्रांसीसी विचारकों ने किया है। और उनकी पद्धति और विचार के कुछ तत्त्व मैकडूगल (Mcdougall) और ग्राहम वालाज़ (Graham Wallas) सरीखे समाजशास्त्रियों ने, जो सामाजिक घटनाओं का मूल मनोविज्ञान में खोज निकालने का प्रयत्न करते हैं, अपनाए हैं। इस पद्धति का दोष उस प्रकृति में निहित है जिसे यह बढ़ावा देती है; जो सामाजिक घटनाओं के गंभीर विश्लेषण को (और यही मनोविज्ञान का पूर्ण विषय है) एक बिल्कुल दूसरे प्रकार की वस्तु के समरूप मान लेती है। यह वस्तु है इन घटनाओं के कारण और हेतु की व्याख्या। सामाजिक प्रवृत्तियों की उन प्रक्रियाओं का विश्लेषण करना जो एक समान नैतिक उद्देश्य की प्राप्ति के लिए संगठित समाज की धुँधली पृष्ठभूमि में छिपी रहती है तथा ऐसे किसी समाज की वास्तविक प्रकृति और उसके वास्तविक कारण की व्याख्या करना एक बात नहीं है। यह केवल उत्पत्ति का वर्णन करना है। और बहुत समय पूर्व अरस्तू ने, यह कहते हुए कि राज्य जीवन की आवश्यकताओं के लिए उत्पन्न हुआ परन्तु नैतिक जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए वर्तमान है, भौतिक प्रक्रियाओं (जिनमें मनो-भौतिक प्रक्रियाओं को भी जोड़ा जा सकता है), जो राज्य की उत्पत्ति की व्याख्या करती हैं, और उन नैतिक कारणों के जो उसके अस्तित्व की व्याख्या करते हैं, अन्तर पर जोर दिया था। ऐहिक प्रधानता को सामयिक संबंध में बदल देने की इस प्रवृत्ति को राजनीति शास्त्र में ऐतिहासिक पद्धति के अनुप्रयोग से भी उतना ही बढ़ावा मिला है। मेन ने प्राचीन विधियों के प्रमाण से प्रारंभिक समाज की उत्पत्ति का प्रदर्शन कर ठोस कार्य किया था; और नृवंशशास्त्रियों (Anthropologists) ने

नवीन पद्धतियों और नवीन सामग्री का प्रयोग कर उसके द्वारा प्रारंभ किये गए कार्य को आगे बढ़ाया है। हमको इस प्रकार उपलब्ध नवीन सामग्री के महत्व स्वीकार कर ही लेना चाहिए। हमको यह स्वीकार कर ही लेना चाहिए कि जब हम इस प्रकार वर्तमान का मूल भूत में ढूँढ़ सकते हैं और आदिवासियों के समाजों में उस नैतिक व्यक्ति के जिसे हम राज्य कहते हैं आरंभिक चिह्न खोज सकते हैं, तो हमें मानवीय जीवन के तारतम्य का बोध कराया गया है। परन्तु हमें इस बात को भी मान लेना चाहिए कि मेन ने यह सिद्ध करके कि इतिहास अनुबंध से प्रारंभ होने वाली घटनाओं का अनुक्रम नहीं वरन् अनुबंध की ओर ले चलने वाली घटनाओं का अनुक्रम है सामाजिक अनुबंध के सिद्धांत का, जो कि एक ऐसा सिद्धान्त है जिसका उद्देश्य ऐहिक पूर्व स्थिति की व्याख्या करना नहीं वरन् राज्य से सम्बंधित तार्किक पूर्वमान्यताओं की व्याख्या करना था, भंडाफोड़ नहीं किया; और हमें हाब्स की भाँति यह ध्यान रखना चाहिए कि दर्शन 'समान रूप से प्राकृतिक और राजनीतिक इतिहास को दूर ही रखता है' यद्यपि वह दर्शन के लिए बहुत उपयोगी ( यहाँ तक कि आवश्यक भी ) है। इसका कारण यह है कि ऐसा ज्ञान केवल अनुभव मात्र ही होता है न कि विवेक-प्रयोग।

इस प्रकार गत साठ वर्षों के अन्तरस्थ राजदर्शन को खोज निकालने के लिए हमें न केवल दर्शन मात्र के ग्रंथों का अध्ययन करना है, वरन् जीवशास्त्र, राजनीतिक अर्थशास्त्र, विधि, इतिहास, मनोविज्ञान और नृवंशशास्त्र से उपलब्ध पद्धति, सामग्री और दृष्टिकोण के अनुदायों पर भी विचार करना होगा। और यहीं बात समाप्त नहीं होती। हमारे कार्लाइल, रस्किन और मैथ्यू आर्नाल्ड सरीखे लेखकों, डिकेन्स, रीड और किंग्सले सरीखे उपन्यासकारों और शॉ और गाल्सवर्दी सरीखे नाटककारों ने सामाजिक और राजनीतिक विषयों पर भी विचार किया है और इन विषयों पर कम नहीं लिखा है। यह कहना ठीक ही सा होगा कि हमारे युग की 'सॉफ़िस्टिक' प्रवृत्ति, उसकी परम्परागत नैतिकता की तीव्र आलोचना और संशोधन करने की अंतःप्रेरणा, का नाटक ही सर्वश्रेष्ठ रीति से प्रतिनिधित्व करता है। अंततः, इन सब क्षेत्रों की इस सम्पूर्ण लिखित सामग्री के अतिरिक्त हमें मौखिक वादविवाद के उस

वृहत् क्षेत्र का भी ध्यान रखना होगा जो दल प्रणाली में अंतर्भूत है। वस्तुतः, यहाँ हम अपने सिद्धान्त-निर्माण का कारण तथा उसकी विषय-वस्तु देख सकते हैं। एक ओर दल सिद्धांतों को रंगभूमि में उतारता है, अथवा कम से कम दल सिद्धांतों की अपने संघर्षों के लिए सहायता तो लेता ही है। दूसरी ओर दल का कार्यक्रम स्वयं एक मूर्तिमान सिद्धांत होता है। उसके प्रस्ताव राजनीतिक जीवन पर देखने की एक विशेष पद्धति के पूर्ण व सम्बद्ध विवरण सहित प्रकट रूप होते हैं। एक दृष्टिकोण से हम बर्गसां ( Bergson ) के दर्शन को 'सिण्डीकलिस्ट' दल के द्वारा अपनाए जाते हुए देख सकते हैं, अथवा हम गियरके ( Gierke) के सिद्धांतों को श्रमिक संघवाद के समर्थकों और 'हाई चर्च' दल के लोगों के द्वारा, जो धार्मिक सभाओं की पूर्ण स्वतंत्रता का पक्ष लेते हैं, प्रयुक्त किए जाते देख सकते हैं। दूसरे दृष्टिकोण से हम समाजवादी दल को 'समाजवाद के निश्चित सिद्धांतों' के अनुसार कार्य करते देख सकते हैं; अथवा हम उदार दल को बेन्थमवादियों की तुलना में स्वतंत्रता के एक अधिक सकारात्मक सिद्धान्त को विधान में अन्तर्ग्रहित करने के लिए प्रयत्न करते देख सकते हैं। यह सत्य है कि एक दल के कार्यक्रम में सदैव ऐसे अनिश्चित तत्वों के स्थान बना लेने की एक प्रवृत्ति सी रहती है जिन्हें उसके आधारभूत सिद्धान्त से सम्बद्ध नहीं किया जा सकता, परंतु जो या तो एक आशाहीन अतीत से प्राप्त होते हैं अथवा जो समय की आवश्यकता और निजी स्वार्थों वाले समर्थकों को दी गई छूटें होते हैं। इतना होते हुए भी हमें यह मान लेना चाहिए कि एक दल के कार्यक्रम की प्रवृत्ति ऐसे प्रस्तावों के समूह को अन्तर्ग्रहित करने की ओर होती है जो कि इस कारण अन्योन्याश्रित होते हैं कि वे धारणाओं के एक समूह को विवरण सहित व्यक्त करते हैं।

अब तक हमने राजदर्शन के अध्ययन की उन विभिन्न रीतियों पर प्राकृतिक विज्ञान, अर्थशास्त्र अथवा विधि में से किसी के माध्यम से विचार किया है जो विचाराधीन काल में प्रयुक्त हुई हैं। हमारी विभाजन-रेखा युक्ति पर, न कि क्रम पर, आधारित रही है। यदि हम राजनीतिक चिन्तन के विकास पर ऐतिहासिक क्रम की दृष्टि से विचार करें तो हम यह देखते हैं कि वह कुछ निश्चित कालों में विभक्त हो जाता है। सन् १८४८ से सन् १८८० तक

सामान्य प्रवृत्ति व्यक्तिवाद की ओर रही है। यद्भाव्यं ( Laissez-faire ) नीति को सामान्य स्वीकृति प्राप्त हुई। एक ओर, आभ्यंतरिक क्षेत्र में, यद्भाव्यं का अर्थ होता है शासनिक कार्यक्षेत्र का अधिकाधिक संभव प्रतिबंधित किया जाना; दूसरी ओर, वैदेशिक मामलों में, इसका अर्थ होता है मुक्त व्यापार और राष्ट्रों के बीच मित्रता की नीति। स्पेन्सर 'सोशल स्टेटिक्स' (१८५१) से 'दि मैन वर्सस दि स्टेट' (१८८५) तक 'यद्भाव्यं' का ही पैग़म्बर रहा। उसने व्यक्तिवाद को प्राकृतिक विज्ञान का आवरण पहनाया। इस कार्य के लिए उसने सैन्यवाद (militarism) और उद्योगवाद (industrialism) के विरोध का उपयोग किया है और कहा है कि विकास की प्राकृतिक प्रक्रिया ने 'यद्भाव्यं' को आधुनिक उद्योग-प्रधान युग के लिए मार्गदर्शक सिद्धान्त बना दिया है। जॉन स्टुअर्ट मिल उससे कम हठी है। वह एक संक्रमणीय शक्ति है; और उसके हाथों के द्वारा उपयोगितावाद कम व्यक्तिवादी होना आरंभ हुआ और अधिकाधिक समाजवादी गुणों से युक्त होता गया। उसका विचार है कि सामाजिक उपयोगिता लक्ष्य है और वह यह अनुभव करता है कि इसके लिए अपने आप को बलिदान कर देना भी व्यक्ति का सर्वप्रधान कर्तव्य हो सकता है। वह यह स्वीकार करता है कि इसके लिए यह आवश्यक हो सकता है कि राज्य को धन के वितरण पर नियंत्रण करने के पर्याप्त कृत्य सौंपे जायँ। इसी बीच साहित्य का, मुख्यतः रस्किन और कार्लाइल की कृतियों का, प्रभाव यद्भाव्यं तथा उसके समस्त परिणामों के—उन परिणामों के जो नैतिकतावादी की दृष्टि से अन्यायपूर्ण और कलाकार की दृष्टि से कुरूप लगते हैं—प्रबल विरोध के पक्ष में रहा है। 'जो चाहो सो करो' के सिद्धान्त के स्थान पर कार्लाइल और रस्किन मार्गदर्शन और शासन की आवश्यकता पर बल देते हैं: वे बुद्धिमानों के शासन और समुदाय के कार्यों और जीवन के नियमन और अनुशासनीकरण ( regimentation ), यहाँ तक कि सैनिक पद्धति पर भी, का प्रतिपादन करते हैं।

सन् १८८० तक यद्भाव्यं सिद्धान्त—अर्थात् वाह्य तथा आन्तरिक दोनों प्रकार के अहस्तक्षेप का राज्य के प्रधानतम कर्तव्य के रूप में उपदेश—समाप्त हो गया प्रतीत होता है। न केवल साहित्यिक पैग़म्बरों के द्वारा उसे नष्ट

किया गया था; स्वयं तथ्य भी उसके विपरीत थे। सन् १८७० से राज्य शिक्षा में गम्भीर रूप से रुचि ले रहा था और समय की प्रबल और स्पष्ट आवश्यकताओं ने भी उसकी शक्तियों में वृद्धि अवश्यम्भावी कर दी थी। सन् १८८० आते-आते ग्रीन आक्सफोर्ड में 'राजनीतिक कर्तव्य के सिद्धान्त' पर व्याख्यान देता हुआ, और यह तर्क प्रस्तुत करता हुआ कि राज्य को अपने नागरिकों के स्वतन्त्र नैतिक विकास को बाधित करने वाले सभी विघ्नों को हटाने के लिए अवश्य हस्तक्षेप करना चाहिये, दिखाई देता है। १८८० के कुछ ही समय के पश्चात् समाजवाद ने अपने दोनों रूपों में इंग्लैंड में जड़ें जमा लीं। हाइण्डमैन (Hyndman) जैसे विचारों की कोटि वाला क्रांतिकारी समाजवाद एक साथ समाजवादी शासन की स्थापना करने का प्रचार कर रहा था और उसके लिए वर्ग-युद्ध का एक आवश्यक प्रस्तावना के रूप में उपदेश दे रहा था। फेबियनों (Fabians) का सुधारवादी समाजवाद एक सुधार के बाद दूसरे सुधार की क्रमिक विजय का प्रतिपादन कर रहा था तथा समस्त वर्गों के सम्मिश्रण की शिक्षा दे रहा था। परन्तु दोनों ही समाज से आर्थिक जीवन के नियंत्रण को अपने हाथ में लेने को कह रहे थे। वह मार्गदर्शन और शासन जो कार्लाइल चाहता था अत्यावश्यक प्रतीत हो रहा था, परन्तु वे उस बुद्धिमानों के अभिजात्य वर्ग से प्राप्त न होने थे जिसकी कार्लाइल ने आशा की थी। पुरानी विचारधारा के लोग भयभीत हो उठे, विशेष रूप से उस समय जब सन् १८८४ में मताधिकार अधिक लोगों को प्रदान कर दिया गया। और स्पेन्सर ने पुनः राज्य के अतिक्रमणों के विरुद्ध व्यक्ति की रक्षा करने की ओर ध्यान दिया, जब कि मेन ने अपनी पुस्तक 'पापुलर गवर्नमेन्ट' में प्रजातंत्र की बढ़ती हुई बाढ़ के प्रति निराशाजनक भाव प्रगट किये।

ठीक उसी समय जब सिद्धान्त और व्यवहार दोनों आन्तरिक मामले में राज्य के हस्तक्षेप में अत्यधिक वृद्धि की ओर संकेत कर रहे थे, यह पूरी प्रक्रिया 'साम्राज्यवादी प्रतिक्रिया' के द्वारा बाधित होती हुई प्रतीत हुई। परन्तु संभवतः 'प्रतिक्रिया' की बात करना गलत होगा। वस्तुस्थिति में हस्तक्षेप की वृद्धि में कोई बाधा न थी। हस्तक्षेप में वृद्धि हुई परन्तु वाह्य क्षेत्र में, आभ्यन्तरिक में नहीं। कुछ भी क्यों न हो 'यद्भाव्यं' अपनी शांतिपूर्ण विश्व बन्धुत्ववाद पर

आधारित विदेशी नीति के सिद्धान्त के साथ सतत् रूप से लुप्त होने लगा। सन् १८०४ से सन् १९०३ तक मुख्यतः अफ्रीका में परन्तु अंशतः एशिया में भी बृहत क्षेत्र ब्रिटिश साम्राज्य में सम्मिलित किये; और एक बहुप्रचलित राजनीतिक सिद्धान्त ने 'श्वेतांगों के बोझ' का उपदेश देना आरम्भ किया—यद्यपि इस सिद्धान्त को कोई सशक्त प्रतिनिधि नहीं मिला। इस आंदोलन का श्रेय इंग्लैंड के किसी विशिष्ट कारण को देना निरर्थक होगा। जब हम यह बात सोचते हैं कि फ्रांस और कुछ कम मात्रा में जर्मनी भी अपने औपनिवेशिक साम्राज्यों का विस्तार कर रहे थे अथवा उनकी स्थापना कर रहे थे, तब हमको यह मानना ही चाहिये कि इसका कारण सामान्य और योरोपीय है। यदि हम कोई ऐसा कारण खोजें तो हम उसे आर्थिक प्रेरणाओं के अतिरिक्त जो कि सामान्यतः अतिरंजित होती है, राष्ट्रवाद की कल्पना में, उस अनन्य राष्ट्रवाद में जो पिछले बहुत समय तक इंग्लैंड पर छाया रहा और जो अब जर्मनी पर छाया है और जिसका कि सार यह है कि, जैसा कि सुन्दर रीति से कहा गया है, प्रत्येक राष्ट्र के सदस्य यह विश्वास करते हैं कि उनकी राष्ट्रीय सभ्यता ही सभ्यता (Civilisation) है, पा सकते हैं।

समष्टिवाद (Collectivism) ने राज्य के कार्यक्षेत्र को उन्नत करने का प्रयास किया था। ऐसा प्रतीत होता है कि राष्ट्रवाद ने प्रवेश कर उसके प्रयत्नों का लाभ उठाया। परन्तु किसी भी दशा में यद्भाव्यं नीति का एक पक्ष—वाह्य अहस्तक्षेप, शांति और अशस्त्रीकरण की नीति—सन् १८८० के पश्चात् शीघ्र ही लुप्त हो गया। सन् १९०३ से उसकी पूरक आंतरिक नीति ने, जिसने १८७० में ही अपना स्थान बना लिया था, एक महत्वपूर्ण भाग प्राप्त कर लिया है। यह बात अधिक महत्त्व की नहीं है कि एक दल ने संरक्षण के पक्ष का समर्थन किया है और दूसरे ने समाज-सुधार के पक्ष का। दोनों ही दल आन्तरिक मामलों में 'हस्तक्षेपवादी' हैं, उसी प्रकार जैसे विदेश नीति में वे कम या अधिक मात्रा में हस्तक्षेप के समर्थक हैं। सन् १८६४ की सामान्य ध्वनि और स्वभाव तथा सन् १९१४ के स्वभाव का अन्तर—अर्थात् यदि हम एक सामान्य विभाजन रेखा ले लें तो सन् १८८० के पहले और बाद की पीढ़ी का अन्तर गंभीर है। जहाँ सन् १८६४ में रूढ़िवाद का अर्थ राज्य के प्रति

अविश्वास का भाव होता था और पैतृक शासन में विश्वास को कुविचार (heresy) माना जाता था, सन् १६१४ में रूढ़िवाद का अर्थ राज्य में आस्था है और अराजकतावाद के सरल प्रयत्न को कुविचार माना जाता है। नवीनतम दर्शन, चाहे वह मेटर्लैंट के दर्शन की भाँति वैधानिक रूप में प्रतिपादित किये गये हों, चाहे 'सिण्डीकलिस्टों' और 'गिल्ड-सोशलिस्टों' के दर्शनों की भाँति सामाजिक अर्थशास्त्र के रूपों में, समूहों की स्वतन्त्रता का समर्थन करने की ओर निर्देशित हैं। आधुनिक अराजकतावादी शासन की किसी ज्यादती के विरोध में आबरन हर्बर्ट (Auberon Herbert) या वर्ड्स-वर्थ डानिस्थ्रोप (Wordsworth Donisthrope) की भाँति 'होने दो' (Let Be) के सिद्धान्त का प्रतिपादन व्यक्ति के हित के लिए नहीं करता; वह उसका प्रतिपादन संगठित समूह के हित के लिए और विशेषकर संगठित व्यवसाय या गिल्ड के हित के लिए करता है। परन्तु यह अहस्तक्षेप ही है, चाहे इसका रूप नवीन हो जो कि राज्य की आभ्यंतरिक नीति के लिए मान्य नियम के रूप में हृदयंगम कराया जा रहा है। इसी दिशा में बाह्य नीति किस सीमा तक संशोधन होने जा रही है, यह एकमात्र भविष्य ही बताएगा।

अध्याय २

# आदर्शवादी विचारक—टी० एच० ग्रीन

## ( The Idealist School—T. H. Green)

ग्रीन, ब्रैडले और बोसांके की कृतियों में प्रतिपादित राज्य सम्बन्धी आदर्शवादी दर्शन अधिकांशतः आक्सफ़ोर्ड विश्वविद्यालय की देन है। इस दर्शन के स्रोतों में हमें प्रथम स्थान यूनानी शास्त्रीय ग्रंथों को ही देना चाहिए। प्लेटो और अरस्तू का प्रभाव इंग्लैंड में विशेष रूप से गंभीर रहा है। आक्सफ़ोर्ड विश्वविद्यालय में अध्ययन की सर्वाधिक प्राचीन और सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण शाखा के पाठ्यक्रम में प्लेटो की 'रिपब्लिक' और अरस्तू की 'एथिक्स' को मुख्य पाठ्य पुस्तकें माना गया है; और यूनानी दर्शन से लिये गये सत्य आक्सफ़ोर्ड में न केवल विचारकों के द्वारा वरन् कार्यशील व्यक्तियों के द्वारा भी, जो इस पाठ्यक्रम के अनुसार शिक्षित किये गये हैं, जाने गये हैं और संसार में प्रवर्तित किये गये हैं। विद्यार्थियों की कई पीढ़ियों ने प्लेटो और अरस्तू से यह पाठ ग्रहण किया है कि 'मनुष्य अपने अस्तित्व के नियम के अनुसार ही एक राजनीतिक समुदाय का सदस्य है; एक सच्चा राज्य 'सद् जीवन (Life of virtue ) में साझेदारी है'; विधि विशुद्ध और संवेगरहित विवेक की अभिव्यक्ति है; समुदाय के जीवन और कार्यों में प्रत्येक व्यक्ति के द्वारा अपने निश्चित कृत्य को पूरा करना ही धर्मपरायणता ( righteousness ) है। यह पाठ भुला नहीं दिये गये हैं। प्रो० गिल्बर्ट मरे के अनुसार 'यदि पिट और फ़ाक्स के बाद का अंग्रेज़ी राजदर्शन और व्यवहार देखा जाय तो उसमें ऐसे भावना-सूत्र मिलेंगे जो निःसन्देह अन्य कारणों के साथ इस यूनानी प्रभाव की उपज हैं। ये हैं : जीवन और विचार की स्वतंत्रता के प्रति निःसंदिग्ध सम्मान, संवेग के प्रति अविश्वास......इस बात का बोध कि निर्धन और

भनी सहचारी नागरिक हैं, तथा राजनयज्ञ को यथार्थ में सम्पूर्ण समाज के कल्याण का विचार ही करना चाहिए।

इस प्रकार अंतिम रूप से राज्य संबंधी आदर्शवादी दर्शन का आधार प्लेटो और अरस्तू की कृतियों तथा 'रिपब्लिक', एव 'एथिक्स' के अध्ययन और अध्यापन की सतत परम्परा में मिलेगा। एक अन्य तथा अधिक निकट का प्रभाव जर्मन दर्शन का प्रभाव है। ग्रीन ने काण्ट और हीगल तथा प्लेटो और अरस्तू इन दोनों ही स्रोतों से प्रेरणा ग्रहण की। और यथार्थ में राज्य का दार्शनिक सिद्धान्त, जिसके ग्रीन और बोसांके प्रमुख प्रतिनिधि हैं, अठारहवीं शताब्दी के अंत तथा उन्नीसवीं के आरंभ में जर्मनी में प्रतिपादित राजनीतिक दर्शन की एक टीका तथा व्याख्या, उसका एक विस्तृत और संशोधित रूप, ही है।

अपने सिद्धांतों का विकास करने के लिए काण्ट और हीगल दोनों रूसो की नैतिक स्वतंत्रता संबंधी इस धारणा को कि वह मनुष्य का एक विशिष्ट तथा स्पष्ट गुण है, आरंभ बिंदु मान कर चलते हैं। परंतु काण्ट की स्वतंत्रता की धारणा का आशय नकारात्मक, सीमित और आत्मगत है—कम से कम हीगल ने उसकी आलोचना में यही कहा था—जिसके कारण राज्य के प्रति उसका दृष्टिकोण कुछ-कुछ ईर्ष्यापूर्ण और व्यक्तिवादी हो गया है। काण्ट ने स्वतंत्रता का अर्थ कर्तव्य के एक आत्म-आरोपित आदेश ( Self-imposed imperative) की इच्छा करने का अधिकार लगाया था और उसने इस बात पर जोर दिया था कि अपने विवेक के परिणामस्वरूप ऐसी इच्छा का स्वामी प्रत्येक व्यक्ति सदैव अपने में ही एक साध्य होता है और ऐसा ही उसे माना जाना चाहिए; उसे कभी भी साधन मात्र नहीं माना जाना चाहिए। हीगल की दृष्टि में ऐसी स्वतंत्रता नकारात्मक है क्योंकि यह कर्तव्य का परिधान धारण किये हुए है, और साथ ही वह सीमित है क्योंकि वह प्रत्येक व्यक्ति को स्वयं में ही एक साध्य बना देती है। इसके साथ ही ऐसी स्वतंत्रता आत्मगत (subjective) भी है, क्योंकि वह केवल अभिप्राय और अंतःकरण के जगत में वास करती है और प्रातीतिक जीवन में स्वतंत्रतापूर्वक प्रवेश नहीं कर पाती। तब फिर किस प्रकार काण्ट के राजदर्शन में राज्य की धारणा प्रवेश करती है।

मूलतः, शायद, इस धारणा के द्वारा कि कर्तव्य स्वाभाविक रूप से सार्वभौमिक है वह व्यक्ति जो कर्तव्य के आदेश की इच्छा करता है, एक ऐसी वस्तु की इच्छा करता है जो किसी विशेष अवसर पर भले ही लागू होती हो परंतु साथ ही सार्वभौमिक भी है। जब वह यह नियम बनाता है कि 'तुम चोरी नहीं करोगे', तब वह वस्तुतः एक सामान्य नियम का निर्माण कर रहा है और अंततः, क्योंकि वह ऐसे नियमों की एक पूर्ण व्यवस्था का निर्माण करता है, वह एक ऐसे नियमो के समूह का निर्माण कर रहा है जो कि राज्य के द्वारा आवश्यक रूप से मान्य मान लिये जाने चाहिए और प्रवर्तित किये जाने चाहिए। परंतु काण्ट ने इस प्रश्न का जो अपेक्षाकृत अधिक सरल और स्पष्ट उत्तर दिया है वह अनुबंध की धारणा से लिया गया प्रतीत होता है। अनुबध के द्वारा मनुष्य अपनी वाह्य स्वतंत्रता, तुरंत बाद ही एक जनराज्य (Commonwealth) के सदस्य के रूप में पाने के लिए, समर्पित कर देते हैं। वे 'अपनी विधिहीन अनियंत्रित स्वतंत्रता को पूर्ण स्वतंत्रता में परिवर्तित करने के लिए त्याग देते हैं—एक ऐसी स्वतंत्रता के लिए जो कि उनकी स्वयं की स्वतंत्र विधायक इच्छा की निर्मिति होने के कारण पहले से कम नहीं हुई हैं। परंतु यह एक ऐसी स्वतंत्रता है जो इतने पर भी एक विधिसंगत आश्रयता का रूप ग्रहण करती है क्योंकि यह अधिकार अथवा विधि के क्षेत्र में ही अपना स्थान प्राप्त करती है।' ऐसा प्रतीत होता है कि काण्ट को राष्ट्र-राज्य के संसृष्ट जीवन का ज्ञान नहीं के बराबर ही था। व्यक्ति की स्वतंत्र इच्छा ही उसके दर्शन का हृदयस्थल है। राज्य की प्रकृति सम्बंधी उसकी धारणा एक अनुबंधात्मक निकाय की धारणा थी; और व्यक्ति के ऊपर राज्य का नियंत्रण बढ़ाने के स्थान पर वह योरोप की स्थायी शांति के आदर्श के लिए राज्य की आवश्यक गौणता पर बल देता है, और राष्ट्रों के एक ऐसे सघीय मडल ( Federal league ) का प्रतिपादन करता है जिसमें प्रत्येक राष्ट्र सामान्य सामूहिक इच्छा के निर्णय के अधीन हो।

काण्ट के विपरीत हीगल ने स्वतन्त्रता की एक अधिक सकारात्मक एवं वस्तुगत तथा राज्य की एक अपेक्षाकृत कम व्यक्तिवादी धारणा की रूपरेखा तैयार की। उसका मत है कि स्वतंत्रता सकारात्मक ही होना चाहिए। यह

विस्तार है; यह वाह्य व्यक्तित्व को अपने विवेकशील व्यक्तित्व की पूर्णता की मात्रा के अनुरूप बनाने में ही निहित है। इस कारण स्वतंत्रता की सकारात्मक अथवा वाह्य रूप से अभिव्यक्ति, होना चाहिए। यह रचनात्मक है; यह अपने आप को अनेक वाह्य रूपों में अभिव्यक्त करती है। इनमें से प्रथम विधि है; दूसरा आंतरिक नैतिकता के नियम हैं; और अन्तिम रूप से वे सब संस्थान और प्रभाव हैं जो एक राष्ट्र राज्य में धर्मपरायणता (Righteousness) लाते हैं। संस्थानों और प्रभावों की व्यवस्था को हीगल ने सामाजिक आचार (Social Ethics) शब्द के अन्तर्गत ले लिया है। और सामाजिक आचार में उसे विधि की मात्र बाह्यता तथा नैतिकता की मात्र आंतरिकता का सामंजस्य लक्षित होता है। इस प्रकार हीगल राज्य सम्बन्धी एक ऐसी धारणा पर पहुँचता है जो उतनी व्यक्तिवादी नहीं है जितनी काण्ट की उसे लगी। राज्य में मनुष्य ने अपने वाह्य व्यक्तित्व को अपने आंतरिक विचारशील व्यक्तित्व के स्तर के समान ऊँचा उठा लिया है। उसकी स्वतंत्र इच्छा ने वह अधिकतम संभव विस्तार प्राप्त कर लिया है जिसकी उसकी सकारात्मकता अपेक्षा करती है और वह उच्चतम अभिव्यक्ति प्राप्त कर ली है जो कि उसके वस्तुगत स्वभाव की माँग है। ऐसे राज्य के सम्बन्ध में अनुबन्ध की कोई धारणा अनुप्रयुक्त नहीं की जा सकती। अनुबन्ध तो मात्र विधि के क्षेत्र तक ही सीमित रहता है और उसका सम्बन्ध केवल सम्पत्ति से रहता है। राज्य की कल्पना न तो विधि की दृष्टि से की जानी चाहिए और न व्यक्ति के अन्तःकरण की नैतिकता की दृष्टि से, वरन् सामाजिक आचार की दृष्टि से। यह उस सामाजिक नैतिकता की अभिव्यक्ति है, और उच्चतम अभिव्यक्ति है, जो सामाजिक मत के द्वारा निर्मित होती और लागू की जाती है तथा जो पारिवारिक जीवन, अन्य समस्त सामाजिक समूहों के जीवन तथा स्वय राजनीतिक समुदाय के जीवन की पृष्टभूमि में रहती है। यह सामाजिक नैतिकता सका-रात्मक तथा वस्तुगत रूप ग्रहण करने के लिए प्रयत्नशील स्वतंत्र इच्छा की उपज है; और इसीलिए राज्य भी, सामाजिक नैतिकता की उच्चतम अभिव्यक्ति तथा उसका उपकरण होने के कारण, उस इच्छा की ही उपज है। उपज एक निश्चित समय पर एक निश्चित सृष्टि के अर्थ में नहीं, वरन् एक ऐसी वस्तु

के अर्थ में जो क्रमशः विकसित हुई है परन्तु अन्तर्निहित सदैव रही है। राज्य स्वतन्त्र इच्छा से उत्पन्न होता है, परन्तु वही उसका पोषण करता है। ऐसा वह एक दोहरे कृत्य से करता है। प्रथम यह व्यक्ति को एक मनुष्य के रूप में जीवित रखता है और न केवल इतना ही करता है वरन् उसका हित संपादन भी करता है तथा परिवार और सामाजिक जीवन के उन छोटे समूहों की रक्षा करता है जिनके द्वारा वह अपने कल्याण का आंशिक रूप में प्रयत्न करता है। दूसरे, 'यह व्यक्ति को, जिसकी अपने आप में ही केन्द्रित रहने की प्रवृति होती है, सार्वलौकिक पदार्थ के जीवन में वापस लाता है।' संक्षेप में यह व्यक्तित्व का पोषण करता है और व्यक्तित्व की भक्ति अपने आप से परे किसी दूसरी वस्तु के प्रति केन्द्रित कर उसे श्रेष्ठ बनना सिखाता है। इस प्रकार हीगल राष्ट्र के दैवी स्वरूप में विश्वास की मंज़िल पर पहुँचता है। यह विश्वास दो प्रभावों के संयोग से उत्पन्न हुआ। एक प्रभाव इस सिद्धान्त से युक्त यूनान के नगर-राज्य का था कि व्यक्ति समुदाय के जीवन में अपना निर्धारित कृत्य पूर्ण करने के लिए ही जीवित रहता है और 'कोई भी व्यक्ति अपने पर पूरा अधिकार नहीं रखता क्योंकि सब पर राज्य का अधिकार है।' १८०२ में लिखी गई राजनीतिक सिद्धान्त सम्बन्धी अपनी प्रथम पुस्तक में ही हीगल प्राचीन यूनानी आदर्शों से अनुप्राणित दीखता है। दूसरा प्रभाव समकालीन राष्ट्रीय भावना का था। सन् १७८९ की फ्रांसीसी क्रांति के वेग और तीव्रता ने प्रत्येक राजनीतिक विचारक को उत्तेजना प्रदान की थी। इससे काण्ट को स्वतन्त्रता के सिद्धान्त की प्रेरणा में सहायता दी थी और संभवतः उसे स्थायी शान्ति का आदर्श सुझाया था। कुछ समय पश्चात् सन् १८१२ के बाद नैपोलियन के विरुद्ध जागृत होने वाली राष्ट्रीय प्रतिक्रिया ने लोगों को यह अनुभव करा दिया था कि राष्ट्रीय राज्य का मनुष्यों के हृदयों और उनकी भक्ति पर ऐसा दृढ़ अधिकार है जिसकी व्याख्या अनुबन्ध की किसी धारणा से नहीं की जा सकती और जिसका कारण केवल राष्ट्र के वास्तविक और वैयक्तिक अस्तित्व की कल्पना से ही समझा जा सकता है। हीगल का जीवन इन्हीं बाद के दिनों में ही व्यतीत हुआ था और समय के प्रभाव के अधीन उसने राष्ट्र-राज्य को रहस्यमय ऊँचाई तक पहुँचा दिया। परन्तु इस उच्चकोटि के रहस्यवाद के स्वाभाविक रूप से, यद्यपि वे परस्पर-विरोधी अवश्य

हैं ; बहुत कुछ निराशापूर्ण परिणाम सामने आये हैं। एक ओर हीगल यह कहता है कि राज्य की एकता, 'वह स्वतन्त्र शक्ति जो अधीन क्षेत्रों में हस्तक्षेप करती है, एक वास्तविक व्यक्ति में, एक आदेश जारी करने वाले व्यक्ति की इच्छा में, एक एकतन्त्र शासन में, ही संसृष्ट की जानी चाहिए। दूसरी ओर वह राज्य को, सामाजिक नैतिकता की उच्चतम अभिव्यक्ति होने के कारण, सब प्रकार के नैतिक प्रतिबन्धों से मुक्त रहने की स्वतन्त्रता देता है। उसका कथन है कि 'युद्ध को अवस्था राज्य की उसके वैयक्तिक रूप में सर्व शक्तिमत्ता प्रगट करती है'; उस समय देश और पितृभूमि वह शक्ति होती है जो व्यक्तियों की स्वतन्त्रता को निरर्थक सिद्ध कर देती है।

आगे हम यह देखेंगे कि ग्रीन इन अन्तिम दो पक्षों में हीगल के विचारों से किस प्रकार दूर चला जाता है—वह निरंकुश एकतन्त्र में कितना कम विश्वास रखता है; वह उस अन्तर्राष्ट्रीय नैतिकता में कितना अधिक विश्वास रखता है जिसे हीगल ने अत्यधिक तत्परतापूर्वक अस्वीकृत कर दिया था। परन्तु इंग्लैंड के राजदर्शन पर विचारारंभ करने के पहले हमें यह बात ध्यान में रखनी चाहिए कि हीगल और किसी सीमा तक काण्ट भी, इंग्लैंड के संस्थानों को कितना कम प्रेम करते थे। हीगल इंग्लैंड के उन प्रातिनिधिक संस्थानों पर प्रहार करता है जिनके बारे में सामान्यतः यह धारणा थी कि उन्होंने इंग्लैंड के नागरिकों को सर्वाधिक स्वतन्त्र संविधान सुनिश्चित किया है। वह यह तर्क रखता है कि वस्तुतः इंग्लैंड योरोप का सबसे अधिक पिछड़ा हुआ देश है क्योंकि इंग्लैंड में व्यक्तिगत और विशिष्ट हितों के लिए प्रातिनिधिक संस्थानों की व्यवस्था के द्वारा वास्तविक स्वतन्त्रता का, जो कि केवल एकतन्त्र शासन में ही प्राप्त हो सकती है, बलिदान कर दिया गया है। काण्ट भी प्रातिनिधिक संस्थानों के प्रति अविश्वास का भाव रखता है, यद्यपि उसमें अविभक्त संप्रभुता के लिए हीगल सरीखा उत्साह नहीं है। वह इस बात से डरता है कि प्रतिनिधियों में मंत्रियों पर अनुचित रूप से आश्रित रहने की प्रवृत्ति होगी। इस प्रकार स्पष्टतः महाद्वीपीय आदर्शवादी विचारधारा को इंग्लैंड के प्रातिनिधिक संस्थानों के अनुरूप बनाने के लिए और एक ऐसी विचारधारा को जो राज्य की 'महत्ता' पर बल देती हैं एक ऐसी परम्परा के जो 'प्रजा की स्वतन्त्रता' पर बल देती है

साथ समन्वयित करने के लिए काण्ट और हीगल के सिद्धान्तों में संशोधनों की आवश्कता है।

वह इंग्लैंड जिसमें ग्रीन ने अपने राजदर्शन को विकसित किया था सन् १८७० के बाद के वर्षों का इंग्लैंड था। उस समय जनमत में एक परिवर्तन हो रहा था और विधि इस परिवर्तन को प्रतिबिम्बित कर रही थी। प्रोफेसर डाइसी के शब्दों में विधेयन (legislation) व्यक्तिवादी प्रवृत्ति से समष्टिवादी (collectivist) प्रवृत्ति की दिशा में बढ़ रहा था। संभवतः "समष्टिवाद" शब्द सही आशय नहीं व्यक्त करता है; परन्तु इतना तो स्पष्ट है कि अब राज्य अपने कार्यक्षेत्र को, यदि यथार्थ में कभी उसने ऐसा किया हो, प्रतियोगिता के स्वतन्त्र कार्यकरण एवं अनुबंध की स्वतन्त्रता के परीक्षण तक ही सीमित नहीं रख रहा था, वरन् अपने समस्त सदस्यों के लिए सद्गुणात्मक जीवन की दशाओं को सुनिश्चित करने के अधिक सकारात्मक कृत्य की ओर ध्यान देने लगा था जिसकी पूर्व छाया फैक्टरी विधियों में पहले ही दिखाई देने लगी थी। ग्रीन ने जो कि उतना ही शांत यथार्थवादी था जितना उच्चादर्शवादी, अपने को आंग्ल राज्य के समकालीन जीवन में अन्तर्निहित पूर्वमान्यताओं को प्रकाश में लाने और उनकी व्याख्या करने को कार्य में लगाया। जैसा कि उसके जीवनी लेखक का कथन है, उसने 'इस बात की चेतना जागृत करने का प्रयत्न किया कि मनुष्य यथार्थ में क्या है और अपने दैनंदिन जीवन के निश्चित कृत्यों में क्या करता है, क्योंकि उसका विचार था कि यही इस बात की चेतना जागृत करने का कि उसे क्या होना चाहिए और क्या करना चाहिये, सही मार्ग है।' अपने स्वभाव और जीवन के अनुभव से वह अपने कार्य के लिए बहुत अधिक उपयुक्त था। सन् १८६० से १८८२ तक आक्सफोर्ड में प्राध्यापक रहने पर भी वह एक एकान्तवादी 'शिक्षार्थी' नहीं था। उसके हृदय में मध्यम वर्ग तथा 'नॉनकन्फर्मिटी' के लिए सदैव सजीव सहानुभूति रही। इसके अतिरिक्त उसे शिक्षा और लाइसेंस सम्बन्धी सुधार में विशेष अभिरुचि थी। सन् १८५६ तथा १८६६ में शिक्षा सम्बन्धी शाही आयोग में सहायक आयुक्त के रूप में कार्य करने के समय से उसे शिक्षा में सदैव अभिरुचि रही और उसने आक्सफोर्ड के बालकों के लिए एक हाई स्कूल स्थापित करने में

अपना धन और समय लगाया। मद्यनिषेध सम्बन्धी सुधारों की आवश्यकता के प्रति बहुत पहले ही अपने जीवन के अनुभव से उसका ध्यान आकर्षित हुआ था और सन् १८७२ में वह 'यूनाइटेड किंगडम एलायंस' का सदस्य बन गया था। आक्सफोर्ड को नागरिक राजनीति में उसके द्वारा लिये गये भाग ने उसके नाम को एक परम्परा तथा विश्वविद्यालय में एक उदाहरण बना दिया है। राष्ट्रीय राजनीति में वह जॉन ब्राइट के सम्प्रदाय का उदारपंथी था; और सन् १८६७ के बाद से वह राजनीतिक मंचों पर उपस्थित होता रहा। उसकी अन्तिम कृतिओं में 'लिबरल लेजिस्लेशन एन्ड फ्रीडम ऑव कान्ट्रैक्ट' पर दिया गया एक भाषण है जो सन् १८८१ में लीसेस्टर (Leicester) के लिबरल एसोसिएशन के तत्वावधान में दिया गया था।

'दि प्रिंसिपिल्स ऑव पॉलिटिकल ऑब्लीगेशन' विषय पर भाषण ग्रीन द्वारा सन् १८७९–८० की शरद ऋतु में दिये गये थे, जब वह आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय में नैतिक दर्शन का प्राध्यापक था। उन चरम तत्वज्ञान सम्बन्धी सिद्धान्तों का जिन्हें धार्मिक सिद्धान्त कहना भी असंगत न होगा, जो कि इन भाषणों की पृष्ठभूमि में थे यहाँ वर्णन करना हमारे लिये संभव नहीं है; परन्तु यह ध्यान रखा जाना आवश्यक है कि उसकी राज्य की धारणा की पृष्ठभूमि में एक शाश्वत आत्मचेतना की कल्पना है जो कि मानवीय चेतना की सामाजिक भलाई की कल्पना संचारित करती है, और जिसकी पूर्णता की प्राप्ति के लिए मानवीय चेतना सदैव प्रयत्नशील रहती है, तथा जो कि मानवीय समाज के उच्चतर रूपों में अंशतः प्राप्त भी कर ली गई है। इस प्रकार की कल्पना के प्रकाश में नागरिकता ईसाई धर्मग्रंथों द्वारा प्रतिपादित नागरिकता (Christian citizenship) बन जाती है और राज्य "दैवी राज्य" (Civitas Dei) बन जाता है। परन्तु प्रिंसिपिल्स ऑव पोलिटिकल आब्लीगेशन में मानवीय चेतना और उस स्वतन्त्रता से जो कि उस चेतना की माँग है ही विवेचन आरंभ होता है।

राज्य इस चेतना की ही उपज है। मानवीय चेतना में स्वतंत्रता निहित है; स्वतंत्रता में अधिकार अन्तर्ग्रहित हैं; अधिकारों के लिए राज्य आवश्यक है। परंतु इन सब शब्दों की व्याख्या की जानी आवश्यक है। स्वतंत्रता से

विचारारंभ करते समय हमें यह ध्यान रखना चाहिए कि ग्रीन कांट के स्वतंत्र नैतिक इच्छा के सिद्धांत से जिसके अनुसार मनुष्य सदैव अपने आप को ही साध्य मानता है—आरंभ करता है और उसे अंत तक कभी नहीं त्यागता। भली इच्छा ही एकमात्र महत्त्वपूर्ण वस्तु है। वह कार्य जिसे राज्य को दमनपूर्ण हस्तक्षेप के द्वारा अथवा पैतृक शासन के द्वारा कभी नहीं करना चाहिए, उसके स्वनिर्णय को प्रतिबंधित करना है। वह कार्य जो राज्य को अवश्य करना चाहिए, उसकी शक्तियों को उनके कार्यकरण के मार्ग की बाधाएँ हटा कर स्वतंत्र करना है। स्वतंत्रता का अर्थ केवल इस भली इच्छा की स्वतंत्रता ही हो सकता है; वह केवल उन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करने की स्वतंत्रता हो सकती है जो कि ऐसी इच्छा अपने आप अपने सम्मुख प्रस्तुत करती है। इस प्रकार स्वतंत्रता केवल प्रतिबंधों का नकारात्मक अभाव मात्र ही नहीं है—ठीक उसी प्रकार जैसे कुरूपता का अभाव सौन्दर्य नहीं होता। यह "उन कार्यों को करने या आनन्द प्राप्त करने की सकारात्मक शक्ति है जो किए जाने या आनन्द-लाभ करने के योग्य हैं।" पुनः, स्वतंत्रता के भली इच्छा और केवल भली इच्छा में निहित होने के कारण, वह किसी भी उद्देश्य की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करने की शक्ति नहीं है, अपितु उन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करने की शक्ति है जो भली इच्छा अपने आप अपने सम्मुख प्रस्तुत करती है। संक्षेप में, इसके दो गुण हैं। यह सकारात्मक है—कुछ करने की स्वतंत्रता, न कि अपने प्रति कुछ होने देने से स्वतंत्रता। यह निश्चित है—एक निश्चित कार्य करने की स्वतंत्रता, कोई ऐसा कार्य जो किये जाने योग्य है, न कि कोई अथवा प्रत्येक कार्य।

इस प्रकार स्वतंत्रता में आत्म-चेतना निहित है। 'स्व' का न केवल अपने को जानना ही पर्याप्त है वरन् अपने आप की इच्छा करना—उन आदर्श उद्देश्यों की इच्छा करने के अर्थ में जिनसे उसने अपने को एकाकार कर दिया है, अथवा जिनसे वह अपने को एकाकार करने का प्रयत्न कर रहा है—भी आवश्यक है। यह दूसरों के स्व के बारे में भी सचेत होता है। इसके अतिरिक्त यह उनके बारे में भी सचेत है जो उसी की प्रकृति के हैं—उसी भली इच्छा से युक्त हैं और अपने सम्मुख वे ही आदर्श

प्रस्तुत किये हुए हैं। इस कारण 'कोई भी कार्य जो किया जाता है अथवा जो आनन्द उठाया जाता है', 'कोई ऐसा कार्य या आनन्द होना चाहिए जो हम दूसरों के साथ मिल कर करते या उठाते हैं।' और यहीं बात समाप्त नहीं होती। स्व न केवल अपनी भलाई की इच्छा करता है (ऐसी धारणा मात्र भावात्मक है तथा इस कारण अवास्तविक है); यह अपनी भलाई की इच्छा दूसरों से संबद्ध रूप में करता है। यह अपने दूसरों से संबंधों की भलाई की इच्छा करता है; यह समाज की, जिसका निर्माण ऐसे संबंधों से ही होता है, भलाई की इच्छा करता है। उन संबंधों की जो समाज का निर्माण करते हैं भलाई का अर्थ होता है अधिकारों की एक व्यवस्था। ऐसी व्यवस्था के अधीन प्रत्येक व्यक्ति अपने साथी की आदर्श उद्देश्य के लिए प्रयत्न करने की शक्ति स्वीकार करता है तथा अपने साथी से अपनी ऐसी ही शक्ति स्वीकार कराने का दावा करता है; और प्रत्येक व्यक्ति अपना दावा इस निश्चित विश्वास के साथ करता है कि उसे सब स्वीकार कर लेंगे, क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति अपने साथी की आदर्श उद्देश्य के लिए प्रयत्न करने की शक्ति स्वीकार करता है तथा अपने साथी से अपनी ऐसी ही शक्ति स्वीकार कराने का दावा करता है; और प्रत्येक व्यक्ति अपना दावा इस निश्चित विश्वास के साथ करता है कि उसे सब स्वीकार कर लेंगे, क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति का स्वभाव अपने साथियों जैसा ही है और सब के उद्देश्य समान उद्देश्य हैं। इस प्रकार स्वीकृत दावे अधिकारों में बदल जाते है और यहीं स्वीकृति ही उन्हें अधिकारों का रूप देती है। इस प्रकार यदि हम भेद करने का ध्यान रखें, तो हम कह सकते हैं कि अधिकारों के दो पक्ष होते हैं। एक ओर अधिकार आत्म-चेतना की प्रकृति से उदय होने वाला व्यक्ति का ऐसा दावा है जो अपने आदर्श उद्देश्यों की इच्छा करने की अनुमति चाहता है; दूसरी ओर यह समाज के द्वारा उस दावे की स्वीकृति है और उसके द्वारा उसमें इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करने की नवीन शक्ति का सम्मिलन है। इस प्रकार के विभेद-करण का उस समय महत्त्व होता है जब हम अपूर्ण अधिकारों (inchoate rights) पर विचार करते हैं—उदाहरणार्थ, सन् १८६६ के पूर्व उत्तरी अमेरिका जैसी दशा में, जब दासता से मुक्ति का दावा किया जाता था परन्तु

उसे समाज द्वारा खुले रूप से स्वीकार नहीं किया गया था। परन्तु यथार्थ में यह भेद भावात्मक ही है। समस्त वास्तविक अधिकारों में दोनों ही पक्ष वर्तमान रहते हैं। अधिकारों का व्यक्तियों में ही स्थित रहना आवश्यक है; परन्तु वे उनमें समाज के ऐसे सदस्यों के रूप में ही स्थित रह सकते हैं जो कि उन्हें अपनी मान्यता देता है और उनका कारण आदर्श उद्देश्यों की वह समानता है जो उस स्वीकृति का कारण होती है।

परन्तु हमको स्वीकृति शब्द का स्पष्ट अर्थ जान लेना चाहिए। ग्रीन वैधानिक स्वीकृति की बात नहीं कर रहा है; न वह बेन्थम की इस उक्ति का समर्थन कर रहा है कि 'सही अर्थ में अधिकार विधि (सही अर्थ में) की निर्मिति होते हैं।' वे अधिकार, जो उसके चिंतन का विषय हैं, वैधानिक अधिकार नहीं, वरन् आदर्श अधिकार हैं। वे ऐसे अधिकार हैं जिन्हें उचित रूप में भली इच्छा के आधार पर संगठित समाज के द्वारा, यदि वह अपने मूल सिद्धान्तों के प्रति सच्चा है, आदर्श रूप से स्वीकृत किया जाना चाहिए। इन अधिकारों को हम उचित रूप से 'प्राकृतिक' अधिकार कह सकते हैं— यदि हमारी प्राकृतिक अधिकारों की धारणा सही हो; यदि हम पुराने और गलत ढंग से उनका अर्थ न लगाएँ जिसके अनुसार वे प्रकृति की समाज-पूर्व दशा में एक दूसरे से पृथक मनुष्यों के अधिकार हैं, और (यद्यपि यह परिणाम स्पष्ट नहीं है) इसके परिणामस्वरूप यह मान लिया जाय कि वे समाज की स्थिति में भी उनके स्वामी हैं; वरन् वे अधिकार जो समाज के किसी रूप में रहनेवाले (जिस रूप में उनका रहना अनिवार्य है) संघबद्ध मनुष्यों की नैतिक प्रकृति में अन्तर्ग्रहित हैं। ये आदर्श अथवा प्राकृतिक अधिकार यथार्थ अथवा वैधानिक अधिकारों से अधिक विस्तृत और गंभीर हैं, क्योंकि वैधानिक अधिकार किसी विशेष समय पर किसी विशेष राज्य में उस राज्य के द्वारा प्राप्त प्राकृतिक अधिकारों की धारणा की आवश्यक रूप से आंशिक तथा अपूर्ण अभिव्यक्ति होते हैं। अब हम देख सकते हैं कि ग्रीन द्वारा उल्लिखित अधिकारों का संबंध विधि की अपेक्षा नैतिकता से ही है; और वह स्वीकृति जिसका वह उल्लेख करता है एक समान नैतिक चेतना के द्वारा प्रदत्त स्वीकृति, न कि एक विधान मंडल के द्वारा दी गई स्वीकृति है।

अधिकार नैतिकता से इस अर्थ में सम्बन्धित है कि वे नैतिक उद्देश्य को प्राप्त करने की दशाएँ हैं; और स्वीकृति नैतिक चेतना के द्वारा इस कारण दी जाती है कि वह यह जानती है कि वे उसकी अपनी संतुष्टि की आवश्यक दशाएँ है। परन्तु यद्यपि हम अधिकारों को नैतिकता से सम्बद्ध कर सकते हैं, फिर भी हमें अधिकारों का सम्मान करने के उत्तरदायित्व तथा विशुद्ध नैतिक कर्तव्यों को पूरा करने के उत्तरदायित्व में भेद करना ही होगा। इनमें से एक उत्तरदायित्व विधि के द्वारा लागू किया जा सकता है और अंततः किया भी जाता है, परन्तु दूसरा नहीं। एक के बारे में नैतिक चेतना की स्वीकृति पर्याप्त रूप से सामान्य और स्पष्ट होने पर अर्थात् मत के परिपक्वता प्राप्त कर लेने पर विधि का रूप ग्रहण कर लेती है और उसके अतिक्रमण के सम्बन्ध में दंड की वाह्य व्यवस्था रहती है। दूसरे के बारे में ऐसा कभी नहीं हो सकता। इस अंतर के आधार पर हम बाद में उस समय दृष्टिपात करेंगे जब हम राज्य के कार्य क्षेत्र पर विचार करेंगे। अब तक के अध्ययन के आधार पर दो बातें ही समझ लेना पर्याप्त है। एक ओर ग्रीन के द्वारा उल्लिखित अधिकार विधि से इस सीमा तक सम्बन्धित है कि उन्हें विधि के रूप में मूर्तिमत्ता प्रदान की जा सकती है, और अंततः की भी जाती है; और वे नैतिकता से इस सीमा तक सम्बन्धित है कि उनका महत्व सामाजिक उद्देश्य की पूर्ति के सहायक के रूप में ही है और उनका स्रोत मनुष्य की नैतिक चेतना में है। दूसरी ओर वे विधि से भिन्न हैं क्योंकि एक समुदाय की यथार्थ विधि में समावेशित यथार्थ अधिकार एक आदर्श व्यवस्था के समतुल्य कभी नहीं होते; और वे नैतिकता से भी भिन्न हैं, क्योंकि उन्हें वाह्य स्वीकृतियों के द्वारा लागू किया जा सकता है (चाहे यथार्थ में उन्हें लागू किया जाता हो या नहीं) और नैतिकता को इस प्रकार लागू नहीं किया जाता है और न ही किया जा सकता है।[१]

१ 'विधि विद्यमान वैधानिक अधिकारों की व्याख्या करती है; आचार-शास्त्र नैतिक अधिकारों की व्याख्या करता है; राजनीति उन नैतिक अधिकारों की व्याख्या करती है जो विधि द्वारा लागू किये जा सकते—यदि विधि आदर्श विधि होती हैं।' Jethro Brown, *Underlying Principles of Modern Legislation*, p. 192.

अधिकारों को लागू किया जा सकता है और वस्तुतः उन्हें लागू करना आवश्यक होता है। यहाँ हम अब तक प्राप्त धारणा—एक दूसरे के बारे में जागरूक तथा एक समान साध्य के बारे में सचेत, एवं इस कारण एक दूसरे को तथा समान साध्य को स्वीकार करने वाले आत्मनों (selves) के समाज की धारणा—से आगे बढ़ते हैं, और संप्रभुता के बारे में अर्थात् समाज की उस सत्ता के बारे में जो अधिकारों को लागू करती है, विचारारंभ करते हैं। समाज में एक ऐसी सत्ता होनी ही चाहिये यह बात स्पष्ट है; क्योंकि भली इच्छा तो आवश्यक रूप से अधिकारों को स्वीकार करती है परन्तु समाज के सदस्यों की यथार्थ इच्छा (actual will) उन्हें स्वीकार नहीं करती। ऐसी अवस्था में जब कि नैतिक उद्देश्य तथा उस उद्देश्य को पूरा करने की स्वतन्त्रता पूर्णतः अनिवार्य है; तथा समस्त अधिकार स्वतंत्रता प्राप्त करने की तथा उस नैतिक उद्देश्य को पूरा करने की आवश्यक दशाएँ हैं, यह निष्कर्ष निकलता है कि नैतिक उद्देश्य की ओर निर्देशित भली इच्छा के स्वतंत्र कार्यकरण के लिए आवश्यक अधिकारों को यथार्थ इच्छा का दमन करके भी सुनिश्चित किया जाना चाहिये। यहाँ हम राज्य के कार्यों सम्बन्धी विचित्र स्थिति—एक अटलनीय विचित्र स्थिति—पर पहुँच जाते हैं। यहाँ स्वतंत्रता के निर्माण के लिए बल प्रयोग की आवश्यकता पड़ती है। इस विचित्र स्थिति का सामना करने के लिए हमें यह जानना होगा कि वह कौन निकाय है जो बल प्रयोग करता है तथा उसका कार्य समाज के सदस्यों की सजीव और सक्रिय इच्छा के द्वारा किस सीमा तक समर्थित है।

अन्तिम विश्लेषण में हमें स्वतः समाज को ही अथवा समान उद्देश्य की उस समान चेतना को जो समाज का निर्माण करती है, वह संप्रभु प्राधिकारी मानना होगा जो बलप्रयोग करता है। यदि वह चेतना अधिकारों का निर्माण करती है तो वह उस संप्रभुता का भी निर्माण करती है जो उसके निर्वाह के लिए आवश्यक है। इस कारण यदि हम समान उद्देश्य की इस समान चेतना को, जो उस उद्देश्य की प्राप्ति के लिये निर्देशित समान इच्छा में अभिव्यक्त हो, सामान्य इच्छा का नाम दें तो हम कह सकते है कि 'सामान्य इच्छा' संप्रभु है। चरम रूप में यह सत्य है; परन्तु एक अपेक्षाकृत अधिक यथार्थवादी विश्लेषण जो राजनीतिक जीवन के तथ्यों के अधिक निकट हो, संप्रभु शब्द

को अधिक संकुचित कर देगा। तब 'संप्रभु' शब्द का आस्टिन द्वारा उल्लिखित 'स्वभावगत आज्ञाकारिता प्राप्त करने वाले निश्चित जनश्रेष्ठ' के लिए प्रयोग होगा; परन्तु ऐसा इस शर्त पर होगा कि उस जनश्रेष्ठ के पीछे उसकी इच्छा को निर्धारित करती हुई तथा उसके कार्यों को प्रेरणा प्रदान करती हुई उस सामान्य इच्छा को स्वीकार कर लिया जाय जिसका वह प्रतिनिधि है और जो उसके अभिप्रायों को खोज निकालने और पूर्ण करने के ही लिए विद्यमान है। इस बात को इस धारणा के साथ कि वास्तविक या वैधानिक अन्तिम संप्रभु जनता ही है, एकरूप नहीं मान लेना चाहिये। वस्तुतः यह इस बात की घोषणा है कि राजनीतिक क्रियाओं की प्रेरक तथा नियंत्रक एवं गति प्रदान करने वाली चरम शक्ति एक आध्यात्मिक शक्ति है—एक ऐसा समान विश्वास है जो धर्मपरायणता के निर्माण में सहायक होता है, एक समान अंतर्बोध है जो कि समुदायों के अभिकर्ताओं तथा मंत्रियों को सत्तायुक्त करने में अनन्य रूप से समर्थ है। वह विश्वास अथवा वैसा अंतर्बोध अव्यवस्थित रूप में अधिकारों की सृष्टि करता है, विधि और नियमों की उस व्यवस्था का निर्माण करता है जिससे उन अधिकारों का पोषण होता है, तथा उस संप्रभु की सृष्टि करता है जिसका कार्य उस विधि को प्रकाशित तथा प्रभावित करना, तथा उन समस्त सजीव संस्थाओं को जो कि अधिकारों और विधि की मूर्तरूप हों पूर्ण उत्साह के साथ तथा एक दूसरे के साथ पूर्ण अनुरूपता में जीवित रखना है।

इस प्रकार एक समान इच्छा राज्य के सम्पूर्ण जीवन में अभिव्यक्त हो सकती है, परन्तु हम वैयक्तिक इच्छा और समान इच्छा के सम्बन्ध की धारणा किस प्रकार बनाएँगे। अथवा (वैयक्तिक और सामाजिक इच्छा का विरोध कल्पनाजन्य तथा असत्य होने के कारण—क्योंकि सामाजिक इच्छा केवल व्यक्तियों की इच्छा ही हो सकती है), क्या हम राज्य के समस्त अथवा बहुत सारे सदस्यों में ही, समान इच्छा की चेतन उपस्थिति और वास्तविकता को मान कर आगे बढ़ सकते हैं? किसी भी दशा में 'लंदन के किसी अहाते के एक अशिक्षित और अपर्याप्त रूप से क्षुधातृप्त निवासी में जिसके दाहिने और बाएँ हाथ पर शराब की दूकानें हों', उसकी चेतन उपस्थिति की बात करना मूर्खतापूर्ण ही होगा। ग्रीन इस कठिनाई का सामना गंभीरता और सतर्कता

के साथ करता है। वह कहता है कि अंततः उन समस्त नैतिक उत्तरदायित्वों का जिन्हें हम सभी स्वीकार करते हैं स्रोत वही है जो राजनीतिक अधीनता का स्रोत है; और जिस सीमा तक हमें इनमें से एक की सजीव चेतना है उसी सीमा तक हम दूसरे को भी स्वीकार कर लेते हैं। किसी भी दशा में हम सब स्वभाववश और सहज रूप में दूसरों को, अपने साधारण वेतनभोगी और वेतन-दाता तथा विक्रेता और ग्राहक के सामान्य सम्बन्धों में, अधिकारों के स्वामी मानते हैं और अपने लिये वैसी ही मान्यता का दावा करते हैं; और इसमें 'विधि द्वारा पोषित एक समान हित की आवश्यक प्रारंभिक धारणा अन्तर्निहित है—चाहें हम इस बात के प्रति कितने ही अचेत क्यों न हों। यह सत्य है कि इस प्रकार हम 'भक्त प्रजाजन' से अधिक कुछ नहीं रहते; यह भी सत्य है कि 'बुद्धि-आश्रित देशप्रेम' की उच्च स्थिति प्राप्त करने के लिए व्यक्ति का राज्य के कार्यों में भाग लेना तथा उसके सदस्य के रूप में कार्य करना अथवा कम से कम राष्ट्रीय अथवा प्रांतीय विधान सभाओं के सदस्यों के मतदान में भाग लेना आवश्यक है। परन्तु ग्रीन अपने 'लेक्चर्स' में प्रजातन्त्र अथवा राजनीतिक सुधारों की समस्याओं से विलग ही रहता है। जैसा कि हमने देखा है, वह विद्यमान राज्यों के यथार्थ जीवन में अन्तर्निहित पूर्वकल्पनाओं के विश्लेषण और स्पष्टीकरण से ही संतुष्ट रहता है। वह यह दिखाकर ही संतुष्ट हो जाता है कि प्रजातंत्र का मूल तत्व—'लोक-सहमति, न कि शक्ति, ही राज्य का आधार है'—प्रत्येक राज्य मे वर्तमान है और उसे प्रत्येक राज्य में आवश्यक रूप से वर्तमान रहना चाहिये। वह ऐसे किसी सत्य का निर्माण नहीं करना चाहता जो सार्वभौमिक होते हुये भी किसी विशिष्ट व्यवस्था के साथ सम्बद्ध हो; न ही वह किसी विशिष्ट पद्धति पर विशेष बल दे कर ऐसे सत्य को खतरे में डालना चाहता है। हम उसके यथार्थ जीवन से जानते हैं और हम उसके सिद्धांतों की तर्क पद्धति से यह ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं, कि वह प्रातिनिधिक शासन और विस्तृत मताधिकार में विश्वास रखता था। परन्तु राज्य क्या कर सकता है और उसे अपनी शक्ति का किस प्रकार प्रयोग करना चाहिए, यही वह विषय है जिसमें उसकी राज्य की व्यवस्था की अपेक्षा अधिक अभिरुचि थी; भूमि और मद्यपान की सामाजिक समस्याएँ ही उसका ध्यान सर्वाधिक व्यस्त रखती हैं।

परन्तु इन समस्याओं की ओर ध्यान देने के पूर्व हमें व्यक्ति और समुदाय के संबंध की एक और समस्या पर ध्यान देना है। हमें न केवल इस बात पर विचार करना है कि व्यक्ति अपनी किसी यथार्थ अथवा चेतन इच्छा से राज्य के कार्य की पुष्टि करता है वरन् इस बात पर भी कि क्या वह किसी भी दशा में राज्य के निर्णय को मानने से इन्कार कर सकता है। विरोध की समस्या है ही ऐसी कि एक जनतांत्रिक समुदाय में—जहाँ जनता द्वारा बनाई हुई विधियों का पालन न करने का उत्साह के साथ दावा कर सकती है—उसका उदय होना अवश्यम्भावी है; विशेषकर दल प्रणाली में, जब एक दल यह बात तीव्रतापूर्वक अनुभव करता है कि कोई विधि या शासनिक कार्य केवल विरोधी दल की विधि या कार्य मात्र है और एक ऐसी अस्थायी बहुसंख्या पर आधारित है जो शायद किसी दूसरे प्रश्न पर प्राप्त की गई है। इस प्रश्न पर ग्रीन का दृष्टिकोण शांत और सतर्क है और कुछ दृष्टियों से इसी प्रश्न पर 'एपोलॉजी' और 'क्राइटो' में प्लेटो के दृष्टिकोण का स्मरण दिलाता है। समस्या प्राकृतिक अधिकारों के प्रति भक्ति और विधि के शासन के प्रति आज्ञाकारिता के बीच संघर्ष की है। प्राकृतिक अधिकारों की धारणा इस तथ्य पर आधारित है कि किसी विशेष समुदाय के द्वारा किसी विशेष समय पर स्वीकृत अधिकारों की यथार्थ और वैधानिक व्यवस्था आवश्यक रूप से पूर्ण नहीं होती। ऐसे अन्य अधिकार—व्यक्तियों अथवा समूहों में वस्तुतः विद्यमान किसी क्षमता के स्वतंत्र विकास के लिए आवश्यक अन्य दशाएँ—भी होती हैं जो यथार्थ विधि में स्वीकृत नहीं होती हैं परन्तु जिनका स्वीकृत किया जाना सामान्य हित में होता है, क्योंकि विचाराधीन क्षमता समान भलाई के लिए कुछ करने में समर्थ क्षमता है। ऐसे अधिकारों को वैधानिक अधिकारों से पृथक करने के लिए, जैसा कि हमने देखा है, हम उन्हें प्राकृतिक अधिकारों की संज्ञा दे सकते हैं परंतु इस प्रतिबंध के साथ कि हम उन्हें ऐसे अधिकार न समझें जो किन्हीं आदिवासी और एकान्तवासी व्यक्तियों के अधिकार थे, अपितु केवल इतना ही कि वे दूसरे मनुष्यों के सम्पर्क में रहनेवाले व्यक्ति के गठन में सहज रूप से विद्यमान हैं और ऐसे समाज में जीवन की 'प्राकृतिक' अथवा उचित दशाएँ हैं। ये प्राकृतिक अधिकार ऐसे समाज के सामान्य

सामाजिक अन्तःकरण के द्वारा स्वीकृत किए जाने पर भी उसकी विधियों द्वारा अमान्य रह सकते हैं। वस्तुतः यह भी संभव है कि वे केवल एक ऐसे तुच्छ अल्पमत के द्वारा ही स्वीकृत हों जो उनके स्वामित्व का दावा करता हो। वे किस सीमा तक समुदाय की यथार्थ विधि का जो कि अपने द्वारा स्वीकृत अधिकारों को मूर्तरूप देती है, विरोध करने का प्राधिकार देते हैं? उदाहरणार्थ एक नीग्रो दास के प्रति सहानुभूति रखनेवाला व्यक्ति दास के स्वतन्त्र मनुष्य होने के प्राकृतिक अधिकार के नाम पर उसके स्वामी के दास के ऊपर स्वामित्व के वैधानिक अधिकार का किस सीमा तक प्रतिरोध कर सकता है? इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए हमें एक ऐसे प्राकृतिक अधिकार में जो सामाजिक अन्तःकरण के द्वारा निर्हित रूप से स्वीकार किया जा चुका है और एक ऐसे प्राकृतिक अधिकार में जो इस प्रकार स्वीकार नहीं किया गया है, भेद करना चाहिए। हम इनमें से प्रथम को वह छूट दे सकते है जो दूसरे को देना कठिन ही है। इस भेदकरण का कारण सीधा है। प्राकृतिक अधिकार वस्तुतः पूर्ण सामान्य कल्याण की एक आवश्यक दशा है जिसे प्रत्येक संभव सहायक की सामर्थ्य को स्वतंत्रता प्रदान करके ही प्राप्त किया जा सकता है; परंतु वैधानिक रूप से स्वीकृत अधिकारों की सम्पूर्ण व्यवस्था की एक ऐसी ही दशा है, अथवा ऐसी दशाओं का एक पूर्ण समूह है। यहाँ हम विधि के नियम का पालन करने की आवश्यकता देखते हैं। हमें लगभग सम्पूर्ण वस्तु को एक अंश के लिए बलिदान नहीं करना चाहिए। हमें वर्तमान व्यवस्था में एक नवीन तत्त्व जोड़ने के लिए सामाजिक अव्यवस्था तथा अधिकारों की विद्यमान व्यवस्था की शांति-भंग का संकट नहीं उठाना चाहिए। परन्तु जब एक प्राकृतिक अधिकार के दावे की अन्तर्भूत सामाजिक स्वीकृति हो तो हम यह जानते हैं कि ऐसे किसी बलिदान अथवा संकट की कोई संभावना नहीं है। समान सामाजिक चेतना की वही शक्ति जो वैधानिक अधिकारों की चरम पोषक है—यहाँ वैधानिक अधिकारों का उन्हें अधिक पूर्ण बनाने के लिए प्रतिरोध कर रही है। परंतु जब प्राकृतिक अधिकार की कोई अन्तर्भूत स्वीकृति न हो तब ऐसे अधिकार के नाम पर प्रतिरोध अपना नैतिक औचित्य खो देता है और ऐसी स्वीकृति के निर्माण के लिए प्रचार वह पहला पग बन जाता

है जो किसी प्रकार के प्रतिरोध को न्याय्य ठहराए जाने योग्य बनाने के लिए अवश्य उठाया जाना चाहिए। परंतु तब भी जब प्रत्येक शर्त पूरी हो चुकी हो, प्रतिरोध केवल संभाव्य रूप में ही न्याय्य हो सकता है; इसका यह अर्थ नहीं होता कि वह अनिवार्य है।

× × × ×

हमें राज्य के बारे में न केवल उसके व्यक्तियों से संबंध की दृष्टि से सोचना है, वरन् उसके समूहों से संबंध की दृष्टि से भी—चाहे वह परिवार या व्यवसाय के अपेक्षाकृत छोटे समूह हों जो राज्य के अन्दर होते है, अथवा अपेक्षाकृत बड़ा समूह, 'विश्व-भ्रातृत्व', हो जिसके अन्दर हम राज्य को अवस्थित मान सकते हैं। यह बात कि राज्य एक 'समाजों का समाज' है ग्रीन स्पष्टतः स्वीकार कर लेता है। और उसके द्वारा प्रयुक्त वाक्य उसकी उस धारणा की भिन्नता दिखाता है जिस पर गियरके (Gierke) ने अल्थ्यूसियस (Althusius) के 'संघीय' सिद्धान्त के स्पष्टीकरण में, तथा निगमों की विधि पर अपनी पुस्तक में, बल दिया है। न केवल इतना ही वरन् ग्रीन यह भी स्वीकार करता है कि इन आंतरिक समाजों की—उन समाजों की जो राज्य द्वारा पूर्वकल्पित हैं, उसके द्वारा निर्मित नहीं—ऐसे अधिकारों की अपनी आंतरिक व्यवस्था होती है जो उनके समाज होने की प्रकृति के कारण उदित होती है। उदाहरणार्थ, अधिकारों और कर्तव्यों की एक ऐसी व्यवस्था है जो परिवार की सदस्यता में अपनी प्रकृति के कारण उत्पन्न होती है। वह अधिकार जो राज्य के द्वारा परिवार तथा उस जैसे अन्य समाजों के ऊपर प्रयुक्त किया जाता है, समायोजन का अधिकार है। राज्य प्रत्येक समाज के लिए आंतरिक रूप से उसकी अधिकारों की व्यवस्था को समायोजित करता है और वह अधिकारों की प्रत्येक व्यवस्था को वाह्य रूप से अन्य सब के लिए समायोजित करता है। ऐसे समायोजन के दो निहितार्थ हैं। एक ओर, ऐसे समायोजित अधिकार इस समय से व्यक्ति को राज्य द्वारा प्राप्त रहते हैं तथा उसके द्वारा राज्य के नागरिक के रूप में उपभोग किए जाते हैं—इस कारण कि वे राज्य द्वारा समायोजित किए गए हैं और क्योंकि वे उसी रूप में जिसमें वे समायोजित किए गए हैं प्रत्याभूतित किए गए हैं। दूसरी ओर समायोजन करने वाले

राज्य को अपने बल के कारण कुछ अंतिम शक्ति प्राप्त है। इन समायोजनों का स्रोत होने के कारण उसे अंतिम शक्ति होना भी चाहिए। यदि ऐसा न हो और यदि उसी को समायोजित करना संभव हो तो वह ऐसा स्रोत न होगा। परंतु ऐसी अंतिम शक्ति, अथवा, यदि हम यह कहना चाहें, तो ऐसी संप्रभुता का, अर्थ अनुत्तरदायित्व नहीं लगाया जाना चाहिए। राज्य की शून्य में स्थित, अथवा एक एकांतवासी सर्वशक्तिमान 'लेवायथन' के रूप में कल्पना नहीं करना चाहिए। यह दूसरे राज्यों से सम्बंधित होता है और इसे अपने को एक 'विश्व भ्रातृत्व' की धारणा के प्रकाश में उन सम्बंधों से समायोजित करना आवश्यक है। यहाँ हम ग्रीन की एक सर्वाधिक विशिष्ट धारणा का स्पर्श करते हैं—एक ऐसी धारणा जो युद्ध संबधी उसके उस दृष्टिकोण का सैद्धान्तिक औचित्य बनी जो उसके मस्तिष्क में पहले से ही स्वाभाविक रीति से विद्यमान था।

विश्व-भ्रातृत्व की धारणा को संस्थापित करने के लिए ग्रीन जीवन के अधिकार को आरम्भ बिन्दु मान कर चलता है। यह अधिकार मूलतः प्रत्येक विशिष्ट समाज के सदस्यो द्वारा एक दूसरे में—तथा केवल एक दूसरे में ही—अन्तर्निहित माना गया था। अनभिज्ञ व्यक्ति इसकी परिधि के बाहर होता था और उसके जीवन का अन्त बिना इस अधिकार का अतिक्रमण किए किया जा सकता था। शनैः-शनैः रोमन विधि और ईसाइयत के प्रभाव ने इस बात को कि जीवन का अधिकार समस्त मनुष्यों में केवल इस तथ्य के कारण कि वे मनुष्य हैं, अन्तर्निहित है सार्वभौमिक स्वीकृति और मान्यता दिलाई। ऐसे सार्वभौमिक स्वीकृति प्राप्त अधिकार में, अपने सहायक तथा प्रतिभू के रूप में, एक सार्वभौमिक समाज अन्तर्भूत है। इस प्रकार जहाँ हम, कम से कम अन्तर्भूत रूप से ही, समस्त मनुष्यों के जीवन के अधिकार को स्वीकार करते हैं, वहाँ हम यह असन्दिग्ध सत्य मान लेते हैं कि युद्धकाल में राज्य की संकटकालीन आवश्यकताएँ इस अधिकार का निराकरण कर देती हैं। यद्यपि ऐसे किसी अधिकार की स्वीकृति में एक मानव समाज की कल्पना अन्तर्भूत रहती है, पर हम यह धारणा बना सकते हैं कि अन्तर्राष्ट्रीय व्यवहार में इस विचार के लिये कोई स्थान नहीं हो सकता। ग्रीन संगति को विशेष महत्व देता है। जब

एक आस्ट्रियन सैनिक को स्वतंत्र और अखण्ड इटली के नाम पर लड़नेवाले इटलीवासी ने गोली से मारा तो जीवन के अधिकार का अतिक्रमण किया गया और गलत कार्य किया गया। और न यह बात कि एक स्वतंत्र और अखण्ड इटली के आदर्श उद्देश्य को प्राप्त करने के लिए इस प्रकार की हत्या ही एक मात्र मार्ग था, उस गलत बात को सही बना देती है। इटली का विभाजन, जिसका अन्त केवल युद्ध द्वारा किया जा सकता था, एक चरम तथ्य नहीं था—ऐसा चरम तथ्य जो कि युद्ध का एकमात्र निरपेक्ष औचित्य प्रस्तुत कर सके। वह विभाजन स्वयं भूतकालीन गलत कार्यों का परिणाम था, और इटली के सैनिक के पक्ष में अधिक से अधिक हम इतना कहने के अधिकारी हैं कि वह गलत कार्य जैसा कि उसने आस्ट्रिया के सैनिक की हत्या करते समय किया था, एक दूसरे गलत कार्य के उपचार के लिए कर रहा था। युद्ध कभी भी निरपेक्ष रूप से उचित नहीं हो सकता; वह केवल सापेक्ष रूप से उचित हो सकता है—इस अर्थ में कि वह एक 'क्रूरतापूर्ण आवश्यकता' है जिसका कि राज्यों के युद्धरत होने की दशा में किसी गलत बात को ठीक करने के लिए सामना करना ही पड़ता है। युद्ध राज्य का उसकी प्राकृतिक उचित अवस्था में एक आवश्यक लक्षण नहीं है, अपितु यह केवल अपूर्ण स्थिति वाले किसी विशिष्ट राज्य का लक्षण है। यह सापेक्ष रूप से एक ऐसे गलत कार्य के अर्थ में जो किसी गलत कार्य को सही करने के लिये करना ही पड़ता है उचित हो सकता है। परन्तु वह गलत कार्य जो ठीक किया जाता है—उदाहरणार्थ, इटली का अनैक्य—इतने पर भी गलत कार्य ही रहता है, और वे व्यक्ति जिन्होंने वह पहला गलत कार्य किया था, अपनी धूलवत् क़ब्रों में पड़े हुये इस नये गलत कार्य के लिए जो कि उसे सही करता है, उत्तरदायी है। कोई न कोई अपराध का दोषी अवश्य है और किसी न किसी को उसका दोषी होना आवश्यक है। और जिस प्रकार वह आदर्श उद्देश्य जिसके लिये युद्ध की आवश्यकता पड़े अपराध को क्षमा करने लिये पर्याप्त नहीं है, ठीक उसी प्रकार से नैतिक सद्गुण जो युद्ध के कारण उत्पन्न होते हैं उसको क्षमा करने के लिये पर्याप्त नहीं हैं। युद्ध देशभक्ति को जन्म दे सकता है; परन्तु जब तक मनुष्य के हित के लिये प्रकृति को विजित करने तथा मनुष्य की

क्षमताओं को स्वतंत्र करने के कार्यों के रूप में शन्तिपूर्ण देशभक्ति के क्षेत्र की पूर्णतः समाप्ति नहीं हो जाती, युद्ध का आश्रय लेने की कोई आवश्यकता नहीं है। उद्वेग रहित तथा व्यावहारिक स्वभाव वाले ग्रीन ने न केवल आवश्यकता का ही वरन् अन्तः प्रेरणा का भी अन्त करने की कल्पना की। यदि युद्ध अपूर्ण राज्य का लक्षण है तब इससे यह परिणाम निकलता है कि जैसे-जैसे राज्य कम अपूर्ण बनते जाएँगे वैसे-वैसे ही कम युद्धों के होने की संभावना है। जितना अधिक अच्छी रीति से प्रत्येक राज्य संगठित होगा उतना ही उसके सदस्यों का दूसरे राज्य के सदस्यों से अधिक स्वतंत्र संसर्ग होगा; यह संसर्ग जितना अधिक स्वतंत्र होगा उतना ही अधिक समान हितों का भाव होगा; और जितना अधिक यह भाव होगा उतना ही अधिक वास्तविक वह समान समाज होगा जो इनमें अन्तर्भूत है। और इस प्रकार स्वतंत्र राज्यों की सहमति पर आधारित प्राधिकार वाले एक अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय का स्वप्न पूरा हो सकता है। यह समस्त तर्क, जो कि ग्रीन के 'लेक्चर्स' के श्रेष्टतम और सर्वाधिक सशक्त भागों में है, उसके हीगल से (जो यह कह सकता था कि युद्ध की अवस्था राज्य की उसके वैयक्तिक रूप में सर्वशक्तिमत्ता दिखाती है) दूर-गमन को लक्षित करती है और उसकी ब्राइट (Bright) की भावना से एक-रूपता सिद्ध करती है। कम से कम वह राज्य की सर्वशक्तिमत्ता अथवा अनुत्तर-दायित्व की किसी धारणा से बहुत दूर था।

परन्तु राज्य पर सबसे बड़ा बंधन स्वयं उसकी प्रकृति में ही निहित है। ग्रीन की धारणा के अनुसार उसका कृत्य आवश्यक रूप से नकारात्मक है। वह उन बाधाओं को हटाने तक ही सीमित है जो मानवीय क्षमता को वह 'कार्य जो उसे करना चाहिये' करने से रोकती है। राज्य का अपने सदस्यों को श्रेष्ठ-तर बनाने का कोई सकारात्मक नैतिक कृत्य नहीं है। उसका कृत्य उन बाधाओं को दूर करना है जो उन्हें स्वयं श्रेष्ठतर बनने से रोकती है—जो कि एक नका-रात्मक नैतिक कृत्य है। इस दृष्टिकोण का आधार ग्रीन की व्यक्ति की नैतिक अच्छाई की प्रकृति सम्बन्धी तथा उन उपायों और कार्य पद्धतियों की प्रकृति सम्बन्धी जिनका राज्य प्रयोग कर सकता है, धारणा है। दोनों की प्रकृति सम्बन्धी अपने दृष्टिकोण में ग्रीन काण्ट से बहुत अधिक प्रभावित है। उसकी

व्यक्ति की अच्छाई (Goodness) की प्रकृति सम्बन्धी धारणा काण्ट के अपनी इच्छा करने वाली स्वतंत्र इच्छा के सिद्धान्त तथा उसके सहसम्बन्धी इस सिद्धान्त कि एक अच्छा कार्य तभी अच्छा है जब वह करने वाले के द्वारा 'कर्तव्य की भावना' से किया जाता है, न कि तब जब वह अपनी वाह्य प्रकृति के अनुसार 'कर्तव्यशील' हो, के द्वारा निर्धारित हुई है। स्वतंत्र रीति से स्वनिर्धारित कार्य—इस अर्थ में कि वह अपने प्रति अपने कर्तव्य की भावना के अनुसार कार्य करती हुई स्वतंत्र इच्छा के द्वारा निर्धारित हुआ हो—ही एक मात्र नैतिक कार्य है। ऐसी इच्छा की आंतरिकता की दृष्टि से राज्य के सभी कार्यों की प्रकृति वाह्य ही होगी। राज्य अपने किसी कार्य द्वारा इस बात को सुनिश्चित नहीं कर सकता कि कार्य कर्तव्य की भावना से किये जायँ। वह केवल कर्तव्यशील कार्यों को सुनिश्चित कर सकता है। इसके अतिरिक्त जब यह कर्तव्यशील कार्यों को सुनिश्चित करने का प्रयत्न करता है तो यह कर्तव्य की भावना से किये जाने वाले कार्यों का क्षेत्र सीमित कर देता है। इसलिए, नैतिक कार्य के क्षेत्र को सुरक्षित छोड़ देने के लिए, तथा इतना ही नहीं, उसकी वृद्धि करने के लिए भी, राज्य को स्वतंत्र इच्छा की आंतरिकता में प्रवेश करने का प्रयत्न नहीं करना चाहिये, वरन् उसके कार्य के रूप में प्रगट होने के मार्ग को सरल करना चाहिये। ग्रीन के शब्दों में 'राज्य का प्रभावकारी कार्य...बाधाओं को दूर करने तक ही सीमित प्रतीत होता है'; अथवा 'शासन का कार्य ऐसी दशाएँ बनाये रखना है जिनमें नैतिकता संभव हो सके और नैतिकता का तात्पर्य होता है आत्म-आरोपित कर्तव्यों का उचित रीति से पालन किया जाना।' जैसा कि हमने पहले देखा है, जीवन की ऐसी दशाएँ ही अधिकार है; और इस कारण हम कह सकते हैं कि राज्य का कृत्य अधिकारों को लागू करना है न कि सदस्यों पर धर्मपरायणता लागू करना (इस सीधी सी वजह के कारण कि वह ऐसा कर ही नहीं सकता और क्योंकि ऐसा करने का प्रयत्न कर वह उसे नष्ट कर देता है)।

यह दृष्टिकोण नकारात्मक प्रतीत हो सकता है। वस्तुतः यह पर्याप्त सकारात्मक है। प्रथमतः, दशाएँ बनाये रखने और बाधाएँ दूर करने के लिये राज्य को प्रत्येक ऐसी बात में जो दशाओं का अतिक्रमण करने की अथवा बाधाएँ प्रस्तुत करने की प्रवृति रखती हो, हस्तक्षेप करना आवश्यक होगा। उसे स्वतंत्रता-

विरोधी शक्ति का नाश करने के लिये शक्ति का प्रयोग करना ही चाहिये। दूसरे इसका चरम उद्देश्य सदैव सकारात्मक होता है। स्वनिर्णय की मानवीय क्षमता को समान भलाई के लिये स्वतंत्र करना वह उद्देश्य है, और इससे अधिक सकारात्मक और कुछ नही हो सकता। दंड के बारे में विचार करने से उपर्युक्त दोनों बातो को स्पष्ट करने तथा राज्य के हस्तक्षेप से सम्बन्धित पूर्ण सिद्धान्त की व्याख्या करने में संभवतः सफलता मिल सकती है। दंड अपराधी के किसी भूतकालीन नैतिक अपराध को अथवा उसके भावी नैतिक सुधार को प्रत्यक्ष रूप से ध्यान में रखते हुये नहीं दिया जाता है। यदि वह नैतिक अपराध को ध्यान में रख कर दिया जाय तो उसे नैतिक अपराध की मात्राओ के अनुसार वर्गीकृत करना आवश्यक हो जायगा; और यहाँ हमें तुरन्त इस अलंघ्य कठिनाई का सामना करना पड़ता है कि नैतिक अपराध को मात्राओं में नहीं मापा जा सकता। इसका कारण यह है कि हम इच्छा की गुप्त गुहाओ में उसकी तीव्रता अथवा उसकी कोटि को जानने के लिये प्रवेश नहीं कर सकते। यदि दंड भावी नैतिक सुधार को ध्यान में रखकर दिया जाता है तो वह न केवल अन्य अपराधियों को हतोत्साह करने की अपनी शक्ति खो देगा, वरन् अपराधी से अपनी इच्छा को पुनर्जीवित करने की संभावना—जिसे संभावना की बजाय मौलिक कर्तव्य कहना अधिक उपयुक्त होगा—छीन लेगा। यथार्थ में, दंड को इच्छा के स्वतंत्र कार्यकरण के लिए आवश्यक वाह्य दशाएँ बनाये रखने के लिये समायोजित किया जाता है; उसे स्वयं आंतरिक इच्छा के साथ समायोजित नहीं किया जाता। यह एक ऐसी शक्ति है जिसका प्रयोग स्वतंत्रता विरोधी शक्ति को रोकने के लिये किया जाता है। इस कारण इसकी शक्ति का विरोधी शक्ति के अनुपात में होना आवश्यक होता है। दूसरे शब्दो में दंड का प्रतिमान और मात्रा वह सीमा है जिस तक दंडित कार्य स्वतंत्र नैतिक कार्यकरण के लिए आवश्यक वाह्य दशाओं का अतिक्रमण है और आगे भी अतिक्रमण की संभावना प्रस्तुत करता है। (निस्संदेह, यह सदैव मान लिया जाता है कि ऐसा अतिक्रमण इच्छाजन्य ( intentional ) है और यह स्वतंत्रता के लिए तभी संकट होता है जब यह इच्छाजन्य होता है। परन्तु कार्य करने में इच्छा की मात्रा कार्य करने के नैतिक अपराध की मात्रा से भिन्न होती है।)

यह सिद्धान्त दंड को अनैतिक अथवा नकारात्मक नहीं बना देता। राज्य के समस्त कार्यों की तरह दंड का भी एक नैतिक प्रयोजन होता है और उसमें भी एक सकारात्मक गुण होता है। यह इस अर्थ में नैतिक है कि इसका चरम उद्देश्य समुदाय के प्रत्येक सदस्य की नैतिक इच्छा के लिए स्वतंत्र कार्यकरण का अवसर सुनिश्चित करना है। यह इस अर्थ में भी नैतिक है कि दंड के धक्के से–उस बाधा से जो सम्भवतः बिना सोचे हुये गलत कार्य की धारा में यह उपस्थित करता है—दंडित अपराधी के मस्तिष्क में अपने कार्य के अर्थ के विषय में कुछ विचार आनुषंगिक रूप से अवश्य उभड़ेगा अथवा उभाड़ की ओर प्रवृत्ति होगी; उसके अन्दर इच्छा को पुनर्जीवित करने का कुछ प्रयत्न अवश्य होगा; और इन दोनों के द्वारा समान भलाई की दिशा में आत्म-निर्णय की क्षमता को कुछ स्वतंत्रता अवश्य मिलेगी। सचमुच, दंड पूर्ण अर्थ में अपने उचित उद्देश्य को तब तक प्राप्त नहीं कर सकता—जो कि अधिकारों की विध्यनुकूलता की पुनर्स्थापना है—जब तक कि वह अपराधी में उस विध्यनुकूलता की कुछ चेतना उत्पन्न नहीं करता; और उस चेतना के प्रभावी होने के लिए यह आवश्यक है कि वह केवल मात्र इस भावना के कारण उत्पन्न नहीं होनी चाहिए कि अधिकारों के पीछे कोई वाह्य शक्ति है, वरन् इस भावना के कारण कि उनके पीछे कोई उच्चतर और अपेक्षाकृत अधिक आन्तरिक स्वीकृति भी है। इस प्रकार हम कह सकते हैं कि दंड के अप्रत्यक्ष और प्रत्यक्ष दोनों प्रकार के प्रभाव होते हैं। प्रत्यक्ष रूप से, यह अधिकारों का विरोध करने वाली एक शक्ति को रोकनेवाली शक्ति है—एक ऐसी शक्ति जिसकी मात्रा उस अन्य शक्ति की मात्रा (जो कि अधिकारों के उस विध्वंस से नापी जा सकती है जो इसका परिणाम होता है) के साथ समायोजित की जानी चाहिए; और जिसका उद्देश्य उस अन्य शक्ति का निराकरण और उसके निराकरण के द्वारा उस अधिकारों की पूर्ण व्यवस्था का जिसका विरोध किया गया था, पुनर्स्थापन होना चाहिए। अप्रत्यक्ष रूप से, दंड इच्छा का सुधार होता है और उसे प्रभावी निरोधक होने के लिए ऐसा होना भी चाहिए—अथवा (चूँकि इच्छा का सुधार केवल अन्दर से ही हो सकता है) यह कहा जाय कि यह एक आघात होता है जो कि अपराधी के द्वारा अपनी इच्छा के सुधार को

संभव बना देता है। अपने इस दूसरे पक्ष में भी दंड 'बाधाओं का निराकरण' ही रहता है क्योंकि वह बाधा जिसका अपराधी विरोध करता है केवल एक शक्ति ही नहीं है, परंतु एक इच्छा है।

जैसा कि पहले कहा जा चुका है, ग्रीन को सर्वाधिक अभिरुचि सामाजिक प्रश्नों में थी। इनमें से दो—शिक्षा तथा मद्य-निषेध के प्रश्न—के बारे में उसे अपने जीवन के अनुभव से ही पर्याप्त ज्ञान हो गया था। और इन दो के साथ एक तीसरे प्रश्न को भी सम्मिलित किया जा सकता है जिसमें उसे विशेष रुचि थी—यह थी भू-संपत्ति की समस्या। प्रथम दृष्टि में यह बात उसके नकारात्मक सूत्र की विरोधी प्रतीत हो सकती है कि इन तीनों विषयों पर ग्रीन एक ऐसे दृष्टिकोण का समर्थन करता है जो पर्याप्त मात्रा में राज्यिक-हस्तक्षेप प्रतीत होता है। परन्तु ऐसा कोई विरोध नहीं है, यह बात उसका लीसेस्टर में सन् १८८१ में 'लिबरल लेजिस्लेशन एन्ड फ्रीडम ऑव कान्ट्रेक्ट' पर दिया गया भाषण स्पष्टतः दिखा देता है। अन्य किसी ऊँचे तर्कों के अतिरिक्त इसके उत्तर को एक सीधी सी भित्ति पर आधारित किया जा सकता है। 'हमको मनुष्यों को वैसा ही समझना चाहिए जैसा हम उन्हें पाते हैं', और यदि हम उन्हें अज्ञान, मद्यपान, अथवा भिक्षुक वृत्ति की बाधाओं से लड़खड़ाते पाते हैं तो हमें अज्ञान, मद्यपान और भिक्षुकवृत्ति को दूर करने के लिये हस्तक्षेप करना चाहिए। हमको एक ऐसे प्रबुद्ध व्यापारी को आधार नहीं मानना चाहिए, जैसा कि हर्बर्ट स्पेंसर ने 'दि मैन वर्सस दि स्टेट' में किया है, जो अपने कार्यालय में बैठकर शांतिपूर्वक यह हिसाब जोड़ता हो कि किसी कल्पनाजन्य व्यापार में यदि वह भागीदार बने तो ऐसे कौन से उद्देश्य हैं जिनके लिए राज्य उसके कार्यों को प्रतिबंधित कर सकता है, और इस प्रक्रिया में न केवल यह भूल जाता है कि इस अति प्राचीन राज्य ने असंख्य पिछली पीढ़ियों के लिए क्या किया है वरन् यह भी कि उसके असंख्य कार्य वर्तमान व्यापरिक कार्यवाहियों के लिए कितना कुछ करते हैं। इसके स्थान पर हमको एक भूमिहीन सर्वहारा की कल्पना करना चाहिए जो युगों की दासता से उत्पन्न आदतों से पूर्ण हो: ऐसी स्त्रियों की जिनके अशिक्षित तथा बेघरबारी परिवार हों, जिनके दाहिने और बाएँ ओर मदिरालय हों। यदि हम इस आधार पर चलें—और यही एकमात्र आधार है

जिससे एक सामाजिक अंतःकरण वाला व्यक्ति आरंभ कर सकता है—तो यह स्पष्ट है की 'बाधाओं को हटाने' का बहुत सारा कार्य किया जाता है जिसे प्राकृतिक अधिकारों अथवा निहित अधिकारों या अन्य किन्हीं अधिकारों की दलील से अथवा कितनी ही ईमानदारी के साथ प्रतिपादित ऐसे सिद्धान्त से जो स्वतंत्र इच्छा को अशिक्षा, असंयम, तथा घोर दरिद्रता पर आरूढ़ होने का पूरा अवसर प्रदान करने की आवश्यकता का समर्थन करता हो, रोका नहीं जा सकता। इस दूसरे सिद्धान्त का विशेषतः श्रमपूर्वक खंडन किया जाना आवश्यक है। चरम आदर्शवाद ( uncritical idealism ) स्वभावतः स्वतंत्र इच्छा के लिए हर तरह का दावा करने की गलती करने लगता है, जैसे कि स्वतंत्र इच्छा वाह्य दशाओं से स्वतंत्र और श्रेष्ठतर कोई वस्तु हो, और जैसे कि उसकी स्वतंत्रता के लिए ऐसी दशाओं के समायोजन की कोई आवश्यकता हो न हो। जीवन की वाह्य दशाएँ इस अर्थ में वाह्य नहीं है कि वे एक ऐसी चेतना के जो उनसे स्वतंत्र है, बाहर हैं। वे चेतना के अन्तर्गत है और मनुष्य के लिए अपनी चेतना में उनके अस्तित्व के अतिरिक्त दूसरे किसी प्रकार का अस्तित्व नहीं है। यदि वे उसकी चेतना में है तो वे 'स्व' ( self ) का भाग हैं और स्व-निर्णय का अर्थ होता है। ऐसे 'स्व' के द्वारा निर्णय जिसकी वे भाग हैं। आत्मचेतना का अपनी अंतर्वस्तु से पृथक् किसी प्रकार का अस्तित्त्व नहीं हो सकता; और यदि अंतर्वस्तु में ऐसी वाह्य वस्तुएँ भी हैं जो बुरी हैं तो निर्णय करने वाला स्व अपना निर्णय उन्हीं के अनुसार करेगा। किसी भी प्रकार के बिवेचित आदर्शवाद को 'वाह्य वस्तुओं के महान् महत्व को स्वीकार करमा ही चाहिये और उस पर आधारित किसी राजनीतिक विचारधारा को यह बात स्वीकार करना ही चाहिए कि यदि राज्य का कोई कर्तव्य है, तो उसका कर्तव्य वाह्य दशाओं को इस प्रकार समायोजित करना है कि वह 'स्व', जिसके स्वनिर्णय में वे प्रवेश करती हैं आवश्यक रूप से अपने को अधिकाधिक बुरा निर्धारित न करे।

इन जैसे कारणों के आधार पर राज्य को शिक्षा को अनिवार्य करने का अधिकार है। पिता को अपने पुत्र को अज्ञान में रखने का कोई 'निहित अधिकार' नहीं है; दूसरी ओर पुत्र में 'करने योग्य कार्य करने' की—ऐसे कार्य जो उसके अपने लिए करने योग्य है और समुदाय के लिए भी करने योग्य है—

क्षमता है, जिसे समुदाय को, उसके लिए तथा अपने स्वयं के लिए, उसकी क्षमता के कार्यकरण को बाधित करने वाले अज्ञान को हटा कर स्वतंत्र करने का अधिकार है। पुत्र को शिक्षा का अधिकार भी ठीक उसी मात्रा में है जितना जीवन और स्वतन्त्रता के अधिकार उसे प्राप्त हैं—और उसका कारण भी बिल्कुल वही है कि उसमें समुदाय की भलाई के लिए कोई सामाजिक कृत्य स्वतंत्रतापूर्वक पूर्ण करने की क्षमता है। यदि हम एक अधिकार प्रदान करें और दूसरा नहीं तो हम असंगति के दोषी होंगे। राज्य को उन दोनों को प्रदान करने और उनकी प्रत्याभूति करने का 'अधिकार' है, क्योंकि राज्य को सदैव यह 'अधिकार' होता है कि वह प्रत्येक प्रजाजन को, अन्य प्रजाजनों के विरुद्ध, ऐसी कोई भी वस्तु प्रदान करे तथा उसकी प्रत्याभूति करे जो उसकी अधिकार कही जा सकती है। जो बात अज्ञान के बारे में कही गई है वही मद्यपान के बारे मे भी ठीक है। यदि मदिरालय एक ऐसी 'वाह्य' (external) वस्तु है जो अशुभ है और यदि मद्यपान उतनी ही बड़ी 'बाधा' या 'रुकावट' है जितना कि अज्ञान, तो राज्य अपने नागरिकों से मद्य को क्रय या बिक्रय करने की स्वतंत्रता, जो कि बहुत मूल्यवान नहीं कही जा सकती, 'प्रतिबंधित करने अथवा पूर्णतया त्याग करने को कह सकता है ताकि वे वह अपनी ईश्वरदत्त निहित शक्तियो तथा प्रतिभाओं का अधिक स्वतंत्र रूप से प्रयोग कर सकें।' इस बात से कोई अन्तर नहीं आता कि एक मामले में राज्य पुत्र के हित के लिये पिता पर बल प्रयोग करता है और दूसरे मामले में वह प्रत्येक और सब पर प्रत्येक और सब के लिए बल प्रयोग करता है। ग्रीन की उक्ति को एक उचित चुनौती इस तर्क के आधार पर दी जा सकती है कि मद्य को क्रय-विक्रय करने की स्वतन्त्रता आवश्यक रूप से वैसी बाधा नहीं है जैसा कि अज्ञान है। अथवा इस आधार पर कि मद्यनिषेध अनिवार्य शिक्षा का समकक्ष नहीं है, क्योंकि मद्यनिषेध संयम तथा असंयम दोनो में हस्तक्षेप करता है जब कि अनिवार्य शिक्षा केवल मात्र और साधारण अज्ञान में हस्तक्षेप करती है।

अब हम सम्पत्ति की ओर ध्यान देगें। इसका आधार आवश्यक रूप से अन्य समस्त अधिकारों का आधार है। सम्पत्ति एक ऐसी क्षमता के स्वतंत्र

कार्यकरण की आवश्यक दशा है जिसका प्रयोग सब के समान हित के लिए किया जा सकता है। यह 'उस इच्छा को वास्तविक रूप देने का साधन है जो कि संभाव्य रूप में सामाजिक भलाई की ओर निदेशित इच्छा है।' इस प्रकार जीवन और स्वतंत्रता के मूलाधिकार में अपनी उप-सिद्धियों के रूप में एक ओर जैसा कि हमने देखा है, ज्ञान का अधिकार, और दूसरी ओर, जैसा कि हम अब देख रहे हैं, सम्पत्ति का अधिकार सन्निहित है। जैसा कि अरस्तू का कथन है, सम्पत्ति ऐसे 'उपकरणों का समूह' है जो व्यक्ति को समुदाय के सर्वोत्तम जीवन की ओर पग बढ़ाने के लिए आवश्यक तथा उपयोगी हैं। ऐसा सिद्धान्त अस्पष्ट प्रतीत हो सकता है। कुछ लोगों को यह सब प्रकार की वैयाक्तिक सम्पत्ति का समाज के आवश्यक नियम के रूप में औचित्य सिद्ध करना प्रतीत हो सकता है। दूसरों को यह वैयक्तिक सम्पत्ति की निन्दा प्रतीत हो सकती है, क्योंकि सम्पत्ति के, जिस रूप में कि वह आजकल पूँजीवादियों के हाथों में वर्तमान है, सामाजिक उत्तरदायित्व का ध्यान किए बिना प्रयोग किए जाने की प्रवृत्ति होती है। ग्रीन इन दोनों में से किसी परिसीमा तक नहीं जाता। एक ओर वह वैयक्तिक सम्पत्ति के दावे को बहुत छूट प्रदान करता है। वह कहता है कि यदि सम्पत्ति सामाजिक भलाई की ओर प्रभावी रूप में निदेशित इच्छा को वास्तविक रूप देने का साधन है, तो इसका यह अर्थ नहीं होता कि वह सदैव और यथार्थ में सामाजिक भलाई के लिए ही उपभोग की जानी चाहिए (यह एक असंभव आदर्श है, जिसके लिए एक असंभाव्य परीक्षक-राज्य (inquisitorial state) की स्थापना आवश्यक होगी), वरन् यह कि वह सदैव इस प्रकार प्रयुक्त होने के योग्य होनी चाहिए। इस आधार पर वह पूँजी के रूप में सम्पत्ति का समर्थन करता है। उसमें स्वभावतः कुछ भी समाज-विरोधी नहीं है। प्रत्युत, यह निरंतर समुदाय के माध्यम से श्रमिकों को मजूरी तथा विनिमय कार्य करने वालों को लाभ के रूप में वितरित होती रहती है। न ही इस तथ्य में कि श्रमिक पूँजीपतियों के द्वारा बहुत बड़ी संख्या में काम पर लगाये जाते है कोई ऐसी बात है जो उन्हें स्वयं छोटे पैमाने के पूँजीपति होने से रोके। संभाव्य सामाजिक महत्व के उसी आधार पर ग्रीन सम्पत्ति की असमानता का भी बचाव करता है। सामाजिक भलाई के लिए यह आवश्यक है कि विभिन्न

व्यक्ति सामाजिक समष्टि (social whole) में विभिन्न स्थितियों की पूर्ति करें। भिन्न स्थितियों के लिए भिन्न साधनों की आवश्यकता होती है; और इस प्रकार सम्पत्ति के भेद संभावित रूप से ( चाहे वास्तव में वे ऐसे न हों ) समाज की भलाई के लिए ही हैं, और इस कारण वे सामाजिक चेतना के द्वारा औचित्यता के साथ प्रस्वीकृत किए जा सकते हैं। इसके अतिरिक्त, सामाजिक कृत्य के इस प्रत्यक्ष विचार के अलावा भी, व्यक्ति की सामाजिक भलाई की इच्छा की सिद्धि के साधन किसी भी मात्रा में प्राप्त करने तथा उन्हें रखने की स्वतंत्रता का समर्थन करने वाली धारणा का प्रतिवाद करने के लिए सशक्त तर्क की आवश्यकता होगी। वैयक्तिक इच्छाओं का स्वतंत्र कार्य-करण ही एकमात्र वह उपाय है जिससे सामाजिक भलाई की जा सकती है; और उस स्वतंत्र कार्यकरण के लिए सम्पत्ति की असमानता को आवश्यक मूल्य माना जा सकता है। दूसरी ओर, हमें यह ध्यान रखना आवश्यक है कि समुदाय में प्रत्येक इच्छा को थोड़ी बहुत मात्रा में स्वतंत्रता की आवश्यकता होती है। परन्तु प्रत्येक इच्छा के लिए थोड़ी बहुत स्वतंत्रता की आवश्यकता की धारणा, यदि हम बहुतों की स्वतंत्रता को कुछों की स्वतंत्रता के कारण नष्ट होता पाते हैं, कुछ इच्छाओं को पूर्ण स्वतंत्रता दे देने की विरोधी है। यदि स्वतंत्र इच्छा को अपनी सिद्धि के साधन के रूप में वैयक्तिक सम्पत्ति आवश्यक है तो समस्त स्वतंत्र इच्छाओं के लिए वैयक्तिक सम्पत्ति आवश्यक है; और वैयक्तिक सम्पत्ति की व्यवस्था को ऐसा होना चाहिए कि समस्त इच्छाएँ ऐसे साधन को पा सकें, और जहाँ तक संभव हो सकता है पाती हों। इस प्रकार किसी प्रकार की सम्पत्ति जो एक व्यक्ति की इच्छा की, अन्य बहुत सों की इच्छा की सिद्धि न होने देकर स्वयं सिद्धि प्राप्त करती है, अव्यवहित रूप से निन्दनीय है।

इतना तो निश्चित ही है कि हमारी सम्पत्ति की व्यवस्था में यह संभव है कि बहुत से व्यक्ति जिन्हें केवल श्रम की शक्ति और उसे केवल अपने दैनिक भोजन मात्र के लिए पूँजीपति के हाथ बेचने का अधिकार प्राप्त है, 'उन नैतिक प्रयोजनों के लिए जो कि सम्पत्ति के स्वामित्व से पूरे होने चाहिए', सम्पत्ति के अधिकार से वंचित रखे जायँ। इस दुखपूर्ण परिणाम का

दोष किसे दिया जाय ? क्या सम्पत्ति की पूर्ण व्यवस्था को ? अथवा उसके केवल एक भाग को ? ग्रीन ने इनमें से दूसरा उत्तर दिया है। सम्पत्ति की व्यवस्था के एक भाग की दशा में ही ग्रीन को बुराई का स्रोत और उद्गम दिखाई दिया; तत्कालीन इंग्लैंड की भू-संपत्ति व्यवस्था को ही ग्रीन ने अस्वीकार किया। उसका मत था कि भू-सम्पत्ति अनुपम है। यह इस कारण अनुपम है कि यह सीमित है : 'एक आदमी जो पूँजी प्राप्त करता है वह दूसरे से नहीं ली जाती, परन्तु एक व्यक्ति बिना दूसरों के हिस्से को कम किए भूमि नहीं प्राप्त कर सकता।' यह इस कारण अनुपम है कि यही वह आधार है जिस पर आधुनिक समाज का पूर्ण प्रासाद अवस्थित है : 'केवल इसी से वे समस्त पदार्थ प्राप्त किए जा सकते हैं जो किसी उद्योग के लिए आवश्यक होते हैं; इस पर मनुष्यों को निवास के लिए जगह पाना आवश्यक है; एक दूसरे से संपर्क स्थापित करने के लिए उन्हें इसके ऊपर से गुजरना पड़ता है।' अपनी प्रकृति में अनुपम होने के साथ ही भू-सम्पत्ति का इतिहास भी अनुपम है। सर्वप्रथम अधिकांश देशों में प्रारंभिक स्वत्व-स्थापन बल के द्वारा प्रभावी किया गया। पुनः कृषिदासता की प्रणाली के द्वारा इसके उपयोग की पद्धति भी ऐसे परिणाम छोड़ गई है जो आज भी हमारे सामने हैं। 'भू-हीन ग्रामवासी, जिनके पूर्वज कृषि-दास ( serfs ) थे, बड़े नगरों के सर्वहारा वर्ग के जनक हैं।' अंत में, इतिहास की प्रक्रिया ने भूमि कुछ व्यक्तियों के हाथों में इकट्ठी कर दी है; और परिवारों के बन्दोबस्त के रूप में विधि के विकास ने उन कुछ लोगों को अपनी सम्पत्ति को दूसरों को देने से रोक रखा है, जबकि इसने उन्हें अपनी भूमि के साथ कुछ भी करने के अधिकार दे रखे हैं। इस कारण भूमि जो कि समुदाय के जीवन का आधार है, समाज के हित में अन्य समस्त वस्तुओं से कम नियंत्रित है। इस प्रकार ग्रीन की प्रवृति सम्पत्तिहीन सर्वहारा वर्ग के निर्माण का कारण भू-सम्पत्ति की व्यवस्था को मानने की ओर दिखाई देती है। इतिहास को एक विस्तृत दृष्टिकोण से देखने पर कोई भी व्यक्ति यह बात स्वीकार किए बिना नहीं रह सकता कि इस दोषारोपण में बहुत काफी सत्य है—यद्यपि इसके बल को कम करने के लिए बड़े भूस्वामियों के द्वारा अनेक प्रकार से भूतकाल में की गई भलाई तथा वर्तमानकाल में पूँजीपतियों के द्वारा प्राचीन कृषि सन्बन्धी

बुरी परंपराओं का पालन करते हुए की जाने वाली बुराई को उपस्थित किया जा सकता है। न ही हमें इस व्यवस्था के सुधार के लिए ग्रीन के व्यावहारिक प्रस्तावो से उन्हें अतिवादी मानकर विवाद में पड़ना चाहिए। वह पारिवारिक बन्दोबस्तों के विरुद्ध है, जो कि स्वामी की स्वतंत्रता और समुदाय के हित, जिसके लिये अपनी भूमि जोतने वाले छोटे भूस्वामियों के वर्ग की सामाजिक व्यवस्था और सन्तुष्टि के मुख्य आश्रय के रूप में आवश्यकता है, दोनो के विरोधी हैं। वह भूमि सम्बन्धी वैयक्तिक सम्पत्ति के अधिकारो के प्रयोग पर समुदाय का वैसा नियन्त्रण चाहता था जैसा कि उसने इसके पूर्व प्रयुक्त नहीं किया था। और वह यह भी चाहता था कि यह नियंत्रण कड़ा होना चाहिए क्योकि नियंत्रित वस्तु इतने अधिक निरपेक्ष रूप से अनुपम है। दूसरी ओर वह 'अनुपार्जित वृद्धि' ( unearned increment) के राज्य द्वारा हस्तगत किए जाने का इस आधार पर विरोध करता है कि यह वैयक्तिक उपक्रम को जो कि भूमि के विकास तथा उसके द्वारा समाज की सेवा के लिये निदेशित किया जा सकता है, कम किये बिना कठिनाई से ही किया जा सकता है।

× × ×

ग्रीन के लिखने के समय से तीस वर्ष से अधिक व्यतीत हो चुके हैं और और आज[१] एक उग्र आदर्शवादी विचारक ( Radical Idealist ) उसके सामाजिक विश्लेषण को—यथा पूँजी सम्बन्धी उसके दृष्टिकोण तथा सामाजिक नीति सम्बन्ध उसके कुछेक सुझावों, उदाहरणार्थ उसके द्वारा किये गये छोटे भूस्वामियो के एक वर्ग के प्रतिपादन तथा उसकी अनुपार्जित वृद्धि को हस्तगत करने के समस्त प्रयत्नो को निंदा को, मात्र रूढ़िवादिता कहकर दोषयुक्त बता सकता है। परन्तु अधिक महत्त्वपूर्ण उसके सिद्धान्त हैं न कि किन्हीं विशिष्ट परिस्थितियों के समूह का उसका विश्लेषण अथवा एक विशिष्ट नीति सम्बन्धी उसके सुझाव। यदि उसके सिद्धान्त सत्य हैं तो प्रत्येक युग अपनी आवश्यकताओ को ध्यान में रख कर उनकी प्रगतिवादी व्याख्या कर सकता है। उसके सामान्य सिद्धान्तों के बारे म कम से कम हम एक बात कह सकते हैं। उसने यूनान

१ ये पंक्तियाँ सन् १६१४ में लिखी गई थीं—( अनुवादक )

और जर्मनी के दर्शन को आत्मसात कर लिया है और अंग्रेज़ों के लिये अंग्रेज़ी सतर्कता की पूरी मात्रा के साथ एवं 'प्रजा की स्वतंत्रता' के गंभीर भाव तथा 'राज्य के हित' सम्बन्धी दृढ़ अविश्वास—जो कि सब अंग्रेज़ों में पाए जाता है—का ध्यान रख उसकी व्याख्या की है। व्यक्ति के महत्त्व सम्बन्धी उसके दृढ़ विश्वास का श्रेय अंशतः हम उपरोक्त तथ्य और अंशतः काण्ट के प्रभाव को दे सकते हैं। वह वस्तुतः व्यक्ति को समाज के एक सदस्य के रूप देखता है न कि असंबद्ध और इसी कारण अवास्तविक अणु के रूप में। और वह यह मानता है कि व्यक्ति की स्वतंत्र इच्छा का प्रयोग कोई भी और किसी भी प्रकार के उद्देश्य की कामना करने के लिए अथवा दूसरों के उद्देश्यों से असम्बद्ध उद्देश्यों की कामना करने के लिये नहीं होना चाहिए, वरन् उन आदर्श उद्देश्यों की कामना करने के लिये जो उसमें और दूसरी सभी इच्छाओं में समान हैं। परन्तु इतना होने पर भी उसके समस्त चिन्तन का आधार व्यक्ति ही रहता है। ग्रीन राज्य की महत्ता के किसी आदर्शीकरण में फँसा हुआ नहीं है; वह प्लेटोवादी होने की अपेक्षा अरस्तूवादी अधिक है और एक हीगलवादी की अपेक्षा काण्टवादी। वह यह अनुभव करता है कि एक सच्चे राजनीतिक सिद्धान्त के द्वारा राज्य पर, उसके व्यक्ति की इच्छा से समस्त सम्बन्धों में, उसकी शक्ति-वाहक (Vehicle of force) होने की अपनी प्रकृति के कारण आरोपित आवश्यक मर्यादाओं का प्रस्वीकार किया जाना आवश्यक है। राज्य आन्तरिक क्षेत्र में मर्यादित तो है ही, वह वाह्य क्षेत्र में भी मर्यादित है। आन्तरिक मर्यादा पर ग्रीन ने विशेष बल दिया। 'नागरिक जीवन के संस्थानों का महत्व उनके व्यक्तियों के स्वभाव की इच्छा और विवेक की क्षमताओं को वास्तविक रूप देने के कार्य करने में हैं।' 'राष्ट्र के जीवन का राष्ट्र के अंगीभूत व्यक्तियों के जीवन से पृथक कोई अस्तित्व नहीं है।' राष्ट्रीय कल्याण का एकमात्र मानदंड 'व्यक्तियों का महत्त्व' है। मिल ने इन शब्दों का समर्थन किया होता, और वस्तुतः उसने स्वयं इनके लगभग समान शब्द ही लिखे हैं। मिल की भाँति ग्रीन ने भी 'व्यक्तियों के महत्त्व' के इस आधार पर ऐसे कार्यों में जिन्हें राज्य नियंत्रित कर सकता है और उनमें जिन्हें वह स्पर्श नहीं कर सकता एक भेद खड़ा किया है, जो राज्य

की शक्ति को सीमित करने तथा व्यक्ति की स्वतंत्रता की रक्षा करने में सहायक हो सकता है। परन्तु ग्रीन के द्वारा किये गये भेद और मिल के द्वारा किये गये भेद में बहुत बड़ा अन्तर है। मिल स्व-सम्बन्धी (self-regarding) और अन्य-सम्बन्धी (other regarding) कार्यों में झूठा भेद करता है। ग्रीन अधिकारों के पोषण के लिये आवश्यक और महत्त्वपूर्ण-वाह्य कार्यों में—उन कार्यों में जिनको राज्य उनके वाह्य होने के कारण वाह्य शक्ति से सुनिश्चित कर सकता है—तथा उन कार्यों में जिनका मूल आन्तरिक इच्छा है तथा जो तभी महत्त्वपूर्ण होते है जब उनका मूल ऐसी इच्छा होती है और इस कारण जो किसी भी वाह्य शक्ति के द्वारा सुनिश्चित नही किए जा सकते—वास्तविक भेद प्रस्तुत करता है। एक प्रकार के कार्य न केवल बलपूर्वक कराये जा सकते हैं वरन् उनको कराया भी जाना चाहिए, क्योकि यह व्यक्ति के महत्त्व के लिये आवश्यक है; दूसरे प्रकार के कार्य न केवल बलपूर्वक कराये ही नहीं जा सकते, वरन् उन्हें कराया भी नहीं जाना चाहिए क्योंकि वह व्यक्ति के महत्त्व के लिये हानिकारक है। और इतने पर भी हमें यह स्मरण रखना चाहिये कि हमारे इस भेद के द्वारा राज्य की मर्यादाओ पर जोर देने पर भी राज्य का एक चरम नैतिक महत्त्व है और वह अपनी मर्यादाओं के कारण भी गरिमामय है। यदि वह नैतिकता में हस्तक्षेप नहीं करता तो इसका कारण नैतिकता का हित ही है; यदि वह वाह्य कार्यों में हस्तक्षेप करता है तो इस हस्तक्षेप का कारण भी नैतिकता का हित ही है। वह एक नैतिक उद्देश्य से सजीव नैतिक प्राणी है। यदि हम अपनी नैतिकता उससे प्राप्त नही करते तो उससे हम वे अधिकार तो प्राप्त करते ही है जो नैतिकता की दशाएँ है, और इसलिये राज्य के कारण ही हम नैतिक हैं। राज्य हमारे अधिकारो का स्रोत और दाता है। यह सम्भव है कि राज्य में वर्तमान होने के पूर्व अधिकार परिवार मे विद्यमान रहे हो; जब राज्य आ गया है और उसने उन अधिकारो की प्रत्याभूति कर दी है तो वे राज्य में वर्तमान हैं और राज्य ही उनका मूल है। राज्य मे अनुपस्थित आदर्श अधिकारो की कल्पना की जा सकती है; परन्तु राज्य में उपस्थित होने पर ही वे वास्तविक अधिकार बनते हैं। आदर्श अधिकारो के नाम पर राज्य को चुनौती देने में हम सही हो सकते हैं, परन्तु

हमें राज्य के अभाव में किसी प्रकार के अधिकारों की कल्पना नहीं करना चाहिये। यदि हम राज्य को चुनौती देते हैं तो हमें ऐसी चुनौती डरते और काँपते हुए ही देनी चाहिए। पूर्वमान्यता सदैव हमारे विपक्ष में है। प्रस्वीकृत अधिकारों की सम्पूर्ण व्यवस्था प्रायः निश्चय ही अपने प्रति आदर्श से आदर्श अधिकारों से भी अधिक निष्ठा की अपेक्षा करेगी और वह उस निष्ठा की अधिकारिणी भी होगी।

## अध्याय ३

# आदर्शवादी विचारक—ब्रेडले और बोसांके

( The Idealist School—Bradley and Bosanquet )

ग्रीन की राज्य की कल्पना से अधिक हीगलवादी कल्पना हमें एफ० एच० ब्रेडले की पुस्तक 'एथिकल स्टडीज़' के एक अध्याय 'माई स्टेशन एन्ड इट्स ड्यूटीज' में मिलती है। सक्षेप में, और संभवतः इसी कारण भ्रान्तिपूर्ण रूप में, यह कहा जा सकता है कि यह अध्याय प्लेटो की 'धर्म' (Justice) संबंधी कल्पना को हीगल की 'सिट्लिचकीट' (Sittlichkeit) की कल्पना से संयुक्त कर देता है। प्लेटो की धारणा थी कि समुदाय तथा उसके सदस्यों में धर्म ( जिसे धर्मपरायणता—मनुष्य को अपने संपूर्ण कर्तव्य को पूरा करना कहना अधिक उचित होगा ) की प्राप्ति तभी हो सकती है जब प्रत्येक सदस्य समुदाय मे अपना पद अथवा स्थान ग्रहण करे और उस पद अथवा स्थान के कृत्य को अनन्य रूप से तथा निष्ठा के साथ पूरा करे। हीगल ने एक सामाजिक न्यायपरायणता (social righteousness) की कल्पना की थी—'सिट्लिच-कीट' के लिए कोई अंग्रेजी शब्द नहीं है—जो कि न तो एक आंतरिक अंतः-करण की आत्मगत नैतिकता है और न मात्र विधि की वाह्य वैधानिकता, परंतु दोनो का सम्मिलित और श्रेष्ठतर स्वरूप है। सामाजिक धर्मपरायणता सामा-जिक मत मे अभिव्यक्त तथा सम्पूर्ण जनता की सामाजिक चेतना के द्वारा प्रभावी की गई जीवन की एक भावना या स्वभाव है; साथ ही यह एक मन या आत्मचेतना भी है—क्योकि यह एक भावना भी है, और एक वस्तु अथवा वाह्य अस्तित्व भी है, क्योकि यह स्वभाव और व्यवहार की एक साक्षात् व्यवस्था है। इसके द्वारा हमारे पारस्परिक सम्बन्ध नियंत्रित किए जाते हैं; और चूंकि हमारे सम्बन्ध समुदाय में हमारे पद या स्थान से उदित होते हैं—अथवा, चूंकि हमारे सम्बन्धो का योग हमारी स्थिति या पद का निर्माण करता

है—हम यह कह सकते हैं कि वह हमारी स्थिति या पद को नियंत्रित करता है। सामाजिक धर्मपरायणता हमारे अन्दर है और हम 'नैतिक' अथवा विधि के अन्तर्गत रह कर जितने धर्मपरायण हो सकते है उससे तब अधिक पूर्ण भाव में धर्मपरायण होते हैं जब हम अपने लोगों के बीच अपने पद का कार्य सही अर्थ में पूरा करते हैं। तब अपने लोगों की भावना हमारे अन्दर निवास करती है और 'हमारा जीवन अपने लोगों के समान जीवन में हमारे साथियों के साथ लुप्त हो जाता है।'

इस प्रकार प्लेटो और हीगल दोनों में एक नैतक सावयव (moral organism) की कल्पना अन्तर्निहित है। यदि, जैसा कि प्लेटो का कथन है, मेरे पद का एक उचित कृत्य है जिसका पालन करना ही मेरे लिए धर्म-परायणता है, तो अपने कृत्य की व्याख्या करने के लिए मुझे एक सावयवी नैतिक समष्टि अथवा व्यवस्था की पूर्व कल्पना कर लेनी चाहिए—जो कि अपने चरम उद्देश्य की पूर्ति के लिए अपने अंगों के कृत्य निर्धारित करने के अर्थ में सावयवी हो, तथा इस अर्थ में नैतिक हो कि उसका चरम उद्देश्य नैतिक है और उसके भाग नैतिक अभिकर्त्ता हैं। पुनः जैसा हीगल का कथन है, यदि एक राष्ट्र की आत्मा (जो कि सामाजिक धर्मपरायणता की भावना है) प्रत्येक व्यक्ति पर उसके अन्दर से इस प्रकार पूर्णतः नियंत्रण और शासन करती है कि वह 'उसे स्वयं अपनी सत्ता के रूप में अनुभव करता है' और 'उसे अपना निरपेक्ष चरम उद्देश्य मानता है' तो हमें उस भावना का स्पष्टी-करण करने के लिए एक नैतिक व्यवस्था की 'सावयवी यथार्थता' को मानना होगा। नैतिक सावयव की यही धारणा है जिसे ब्रेडले उपस्थित करता है। यह दैनिक अनुभव में अन्तर्भूत है और यह उस अनुभव की एक मात्र व्याख्या है। वस्तुतः जिसे हम व्यक्ति कहते हैं वह समुदाय के कारण ही वह है जो वह है और समुदाय नाम मात्र की वस्तु हीं नहीं होते, वरन् कुछ यथार्थता रखते हैं। अपने जन्म के समय बालक जो कुछ भी होता है वह समुदायों के ही कारण होता है, उसमें कुछ परिवार के लक्षण होते हैं, कुछ राष्ट्र के तथा कुछ सभ्यता के जो कि मानव समाज की देन होते हैं। जैसे-जैसे वह बढ़ता है, वह समुदाय जिसमें वह रहता है अपने को उसके जीवन में, उस

भाषा के द्वारा जो वह सीखता है तथा उस सामाजिक वातावरण के द्वारा जिसमें वह रहता है, भर देता है। इस प्रकार उसकी सत्ता की स्वीकृति में पूर्ण रूप से समुदाय के सम्बन्ध अन्तर्निहित रहते हैं। वह जो कुछ भी है अपनी प्रकृति में सामाजिक राज्य के सम्बन्धों को सम्मिलित कर लेने से हैं; और यदि नैतिकता से 'स्व' की पूर्णता का अभिप्राय है तो वह इन सम्बन्धों की पूर्णता ही है। परन्तु ये सम्बन्ध ही उसकी स्थिति या पद का निर्माण करते हैं; और इस कारण हम यह कह सकते हैं कि उसकी नैतिकता उसके पद और उसके कर्तव्यों की पूर्ति में ही है। यदि हम इस समय इस-प्रश्न को कि क्या सामाजिक राज्य के सम्बन्धों से स्व की समाप्ति हो जाती है अथवा उसके 'दैवी राज्य' (Kingdom of Heaven) के उच्चतर सम्बन्ध भी होते हैं, आँखों से ओझल कर दें तो हम कह सकते हैं कि 'अपने नैतिक कर्तव्यों सहित' मनुष्य का जीवन मुख्यतः समष्टियों की व्यवस्था अर्थात् राज्य में उसकी स्थिति पूर्ण होती है, और यह अंशतः अपनी विधियो और संस्थानो से और इससे भी अधिक अपनी भावना से उसे वह जीवन प्रदान करता है जिसे वह व्यतीत करता है और व्यतीत करना चाहिये। और राज्य को एक ऐसी व्यवस्था मान लेने पर जो एक स्तर पर अपने को परिवार जैसी 'समष्टियों' से समायोजित करती है तथा दूसरे स्तर पर प्रत्येक वैयक्तिक एकक को समायोजित करती है और स्थिति प्रदान करती है ( समष्टियों के द्वारा एवं प्रत्यक्ष रूप से, दोनों प्रकार से ) तो हम उसे एक नैतिक सावयव, एक समान उद्देश्य अथवा कृत्य से प्रेरित एक व्यवस्थित समष्टि, कह सकते हैं। इस रूप में इसका एक वाह्य पक्ष है—संस्थानो से निर्मित एक शरीर; इसका एक आन्तरिक पक्ष भी है—एक आत्मा या भावना जो शरीर को पोषित करती है। और चूँकि यह एक नैतिक सावयव है क्योंकि, यह कहा जा सकता है कि इसके अंग स्वयं सचेत नैतिक अभिकर्त्ता हैं—वह भावना इन अंगों में ही निवास करती है और उसकी चेतना में जीवित रहती है। एक ऐसे सावयव में—और यही स्थल है जहाँ यह एक प्राणी-सावयव (animal organism) से भिन्न है और जिसके कारण हमें नैतिक शब्द का उपयोग करना पड़ता है—अंग सचेत है; वे अपने को एक समष्टि के भाग की स्थिति के रूप में जानते हैं जिसके वे भाग हैं। जहाँ तक उनको

